# महापण्डित वागीश्वरकीर्ति एवं उनकी रचनाएं

—बनारसी लाल—

[ महापण्डित वागीश्वरकीर्ति विक्रमशिला महाविहार के छः प्रसिद्ध द्वार-पण्डितों में से एक थे। प्रस्तुत निबन्ध में आचार्य के जीवन के सम्बन्ध में प्राप्त सूचनाओं की समीक्षा करते हुए उनके हस्तलेख के रूप में प्राप्त चार संस्कृत ग्रन्थों—तत्त्वरत्नावलोक तथा उसकी व्याख्या, संक्षिप्ताभिषेक सामासिका तथा मृत्युवञ्चनसिततारासाधन—के विषयों की समीक्षा की गई है। ]

महापण्डित वागीश्वरकीर्ति के सम्बन्ध में हमें अधिक जानकारी नहीं मिलती। देब् थेर ङोन पो ( द ब्ल्यू एनाल्स ) और तारनाथ के इतिहास-ग्रन्थ में उनके सम्बन्ध में सूचना मिलती है[1]। तदनुसार प्रारम्भ में इनका नाम वागीश्वरकीर्ति नहीं था। इनका जन्म वाराणसी के किसी राजघराने में हुआ था। प्रारम्भ में यह महासांघिक निकाय में प्रव्रजित हुए थे और इनका नाम शीलकीर्ति रखा गया था। ये प्रमाण, व्याकरण, काव्य आदि अनेक शास्त्रों के निष्णात ज्ञाता थे। बाद में ये तन्त्र में दीक्षित हुए। इन्होंने जिनभद्र के शिष्य हसवज्र से चक्रसंवर का उपदेश ग्रहण किया और वागीश्वर की साधना करके सिद्धि मिलने पर महावागीश्वर कहलाये। तब से ये वागीश्वरकीर्ति के नाम से प्रसिद्ध हुए। इस सिद्धि के फलस्वरूप ये सभी विद्याओं में निष्णात हो गये। इस सन्दर्भ में इनके सम्बन्ध में यह मत भी बहुश्रुत है कि एक बार शास्त्रार्थ करते समय इन्होंने वसुबन्धु के मत का खण्डन कर दिया था, फलस्वरूप उनकी वाणी अवरुद्ध हो गयी। अतः इन्होंने तारा की साधना की तथा सिद्धि के फलस्वरूप ऐसी प्रखर बुद्धि पायी कि एक सहस्र श्लोक परिमाण के ग्रन्थों को एक बार सुनकर स्मरण रख सकते थे। मृत्युवञ्चनसिततारासाधन से भी यह ज्ञात होता है कि वागीश्वर का आदेश होने पर इस साधन की इन्होंने रचना की[2]। अन्यत्र ऐसा भी विवरण मिलता है कि पहले वह पिण्डो आचार्य के नाम से जाने जाते थे। एक बार देव भविष्यवाणी के आधार पर इन्होंने एक मृत स्त्री के शव के मुख में कुरुकुल्ला की मूर्ति स्थापित कर शव के ऊपर सात दिनों तक साधना की, मृत शव सजीव होकर बोल उठा कि तुम्हें क्या सिद्धि चाहिये वर मांगो। तब आचार्य ने उससे यह वर मांगा कि जो भी वह लिखे या श्रवण करे वह सदा उन्हें स्मरण रह जाय[3]। मध्य देश में यही पिण्डो आचार्य वागीश्वर कीर्ति के नाम से जाने गये।

---

1. The Blue Annals, 206, 227, 757 f., भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास—पृ० 125-126.
2. साधनमाला, भाग–2, पृ० 213-214.
3. The Blue Annals p. 757.

कालचक्रपाद पिता पुत्र के नाम से दो आचार्य प्रसिद्ध हैं। इनमें पहले कालचक्रपाद इनके गुरु थे। इनसे सभी विद्याएं इन्होंने सीखी। उपर्युक्त सिद्धि के आधार पर गुरुमुख से जो भी श्रवण किया, वह सभी उन्हें स्मरण हो गया। इनकी शिष्य परम्परा में उपासक बोधि प्रमुख थे तथा इनके समकालीनों में मोक्षाकरगुप्त, विनयाकरमति, सिंहध्वज, अनन्तजय आदि थे।

पण्डित वागीश्वरकीर्ति विक्रमशिला महाविहार से सम्बद्ध थे। ये विक्रमशिला के छः प्रसिद्ध द्वारपण्डितों में से एक थे। ये छः प्रसिद्ध द्वारपण्डित हैं—पूर्वी द्वार में रत्नाकरशान्ति, दक्षिण द्वार में प्रज्ञाकरमति, पश्चिम द्वार में [1]वागीश्वर कीर्ति, उत्तर द्वार में पण्डित नडपाद, केन्द्रवर्ती महास्तम्भ रत्नवज्री तथा मध्यवर्ती ज्ञानश्रीमित्र। ये सभी आचार्य दसवीं-ग्यारहवीं शताब्दी में विद्यमान थे। अतः वागीश्वर कीर्ति का समय भी दसवीं-ग्यारहवीं शती के मध्य माना जा सकता है। विक्रमशिला के प्रधान बनने के बाद इन्होंने वहाँ विभिन्न शास्त्रों के अध्ययन के लिये अनेक केन्द्र बनवाये। इनमें आठ केन्द्र पारमिताओं के अध्ययन के लिये, चार केन्द्र गुह्यसमाज के अध्ययन के लिये तथा एक एक केन्द्र हेवज्र, चक्रसंवर और महामायातन्त्र के अध्ययन के लिये स्थापित किया। इसके अतिरिक्त एक केन्द्र माध्यमिक दर्शन तथा प्रमाणशास्त्र के अध्ययन के लिये भी स्थापित किया।

पण्डित वागीश्वरकीर्ति की आठ रचनाओं की सूचना हमें भोट साहित्य के माध्यम से मिलती है। ये हैं—1. मृत्युवञ्चनोपदेश ( तो. 1748 ) 2. संक्षिप्ताभिषेक सामासिका (तो. 1887) 3. सप्ताङ्ग ( तो. 1883 ) 4 तत्त्वरत्नावलोक ( तो. 1889 ) 5. तत्त्वरत्नावलोक व्याख्यान ( तो. 1890 ) 6. वज्रपाणिसाधन ( तो. 2887 ) 7. प्रतिष्ठाविधि (तो. 3131) 8. श्री सिततारासाधन ( तो. 3682 )। इन सभी ग्रन्थों का भोट अनुवाद तन्ग्युर संग्रह में उपलब्ध है। उपर्युक्त ग्रन्थों में से चार ग्रन्थ संस्कृत में हस्तलेख के रूप में प्राप्त होते हैं। इनमें तत्त्वरत्नावलोक तथा उसकी व्याख्या तथा संक्षिप्ताभिषेक सामासिका के हस्तलेख राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमांडू में उपलब्ध हैं तथा चौथा ग्रन्थ मृत्युवञ्चनसिततारासाधन है, जो गायकवाड ओरियन्टल इंस्टीच्यूट से प्रकाशित साधनमाला[3] के अन्तर्गत प्रकाशित है। यहाँ संक्षेप में इन ग्रन्थों की विषयवस्तु की विवेचना की जा रही है।

### [4]तत्त्वरत्नावलोक तथा तत्त्वरत्नावलोकव्याख्यान

पण्डित वागीश्वरकीर्ति ने तत्त्वरत्नावलोक नामक इस लघु ग्रन्थ की रचना की तथा

---

1. कहीं कहीं पर वागीश्वरकीर्ति का दक्षिण द्वार पण्डित के रूप में भी उल्लेख किया गया है। देखें The Blue Annals p. 206 तथा, भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास पृ० 125.
2. विशेष विवरण के लिये देखें 'धीः' अंक 14, पृ० 6-7.
3. साधनमाला, भाग-2, पृ० 213-214.
4. राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमांडू, लगत सं० 5.252, लिपि नेवारी, पत्र सं० 10

इस पर व्याख्या भी प्रस्तुत की। इस लघु ग्रन्थ में विभिन्न मतों में अभिव्यक्त सिद्धान्तों का निरूपण करते हुए तन्त्र नय की श्रेष्ठता प्रतिपादित की है। तत्त्व क्या है तथा इसका क्या स्वरूप है? इस विषय पर विचार करने के पश्चात् श्रावकयान एवं प्रत्येकबुद्धयान में प्रतिपादित तत्त्व का उल्लेख किया है। इसी क्रम में वेदान्तवादियों के मत को भो उद्धृत किया है। तदनन्तर महायान एवं मन्त्रनय सम्मत तत्त्वों का विवेचन किया है।

प्रथमत: तत्त्व का निरूपण करते हुए बतलाया है कि जो साध्य तत्त्व है। वह आकार-शून्य है। यह नील, पीत, सुख, दुःख आदि विचित्र रूपों से भी शून्य है, निराकार है। यह तत्त्व निराकार, शून्य होने पर भी गगन इन्दु की भांति प्रभास्वर रूप इसका स्वभाव है। मन्त्रनय में यह साध्य तत्त्व प्रत्यात्मवेद्य है और शब्द का विषय भी नहीं है, अर्थात् शब्दों के माध्यम से भी इसे प्रकट नहीं किया जा सकता। अतः इसे वाक्पथातीत कहा है। सकल जगत् के हित के लिये महाकरुणा से युक्त प्रत्यात्मवेद्य तत्त्व ही पारमिता नय का अभिधेय है। इस ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषय तथा अभिधेय की ओर इंगित करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

श्रीमन्त्रनीतिगतचारुचतुर्थसेकरूपं विदन्ति नहि ये स्फुटशब्दशून्यम्।
नानोपदेशगणसंकुलसप्तभेदैस्तेषां स्फुटावगतये क्रियते प्रयत्नः॥

जो प्रत्यात्मवेद्य तत्त्व है मन्त्रनय में उसे चतुर्थ सेक द्वारा ही जाना जा सकता है। इस लिये आचार्य ने स्पष्टता से प्रतिपादित करने के लिये मन्त्रनय द्वारा साध्य तत्त्व को सात भेदों में विभक्त कर दिखलाने के लिये इस ग्रन्थ की रचना की है। आचार्य के अनुसार सभी तीर्थिक मतानुयायियों एवं अन्य प्रस्थानवादियों ने भी तत्त्व का अवबोध किया है, परन्तु उनका वह ज्ञान भ्रान्तियुक्त है। उनमें प्रमुख वेदान्ती हैं। उनके अनुसार तत्त्व आनन्दरूप है, अर्थात् वह सच्चिदानन्द स्वरूप है। उन्हें स्वसंवेद्य, स्वप्रकाशमान, क्लेशोपक्लेश से शून्य तत्त्व अभिप्रेत है—

"आनन्दरूपं स्वविदप्रकम्प्यं वेदान्तिनः साध्यमुषन्ति सान्तम्"।

श्रावकयान एवं प्रत्येकबुद्धयान में साध्य तत्त्व निर्वाण है। उनके वहाँ निर्वाण दो प्रकार का है—सोपधिशेष निर्वाण तथा निरुपधिशेष निर्वाण। श्रावकगोत्रीय या प्रत्येकबुद्धगोत्रीय व्यक्ति जिस जन्म में निर्वाण प्राप्त करते हैं, अर्थात् अर्हत् पद प्राप्त करते हैं, उस जीवन में वे सोपधिशेष अर्हत् ही होते हैं और उनका निर्वाण सोपधिशेष निर्वाण कहलाता है। उपाधि का अर्थ पाँच उपादान स्कन्धों से है। निर्वाण प्राप्त हो जाने पर भी अर्थात् सभी क्लेशों का प्रहाण कर देने पर भी उनके पूर्वजन्मकृत कर्म और क्लेशों के द्वारा प्रक्षिप्त पाँच उपादान स्कन्ध या देह अवशिष्ट रह जाते हैं, इसलिये ऐसे पुद्गल सोपधिशेष अर्हत् कहलाते हैं और उनके द्वारा प्राप्त निर्वाण सोपधिशेष निर्वाण कहलाता है। सोपधिशेष निर्वाण प्राप्त व्यक्ति की जब मृत्यु हो जाती है, तब निरुपधिशेष अर्हत् की अवस्था आती है और उसका निर्वाण भी निरुपधिशेष निर्वाण कहलाता है, क्योंकि पूर्वकृत कर्म एवं क्लेशों द्वारा प्रक्षिप्त उसकी पञ्चस्कन्ध सन्तति समाप्त हो जाती है।

इस प्रकार निरुपधिशेष निर्वाण में किसी प्रकार की उपाधि शेष नहीं रहती। यही उत्तम निर्वाण-तत्त्व श्रावकयानी और प्रत्येकबुद्धयानी को अभिप्रेत है।

पारमितानय में साध्य तत्त्व के स्वरूप को आचार्य ने चार कोटियों में विभक्त कर प्रस्तुत किया है—

1. ज्ञान, अर्थात् तत्त्व का स्वरूप नीलपीतादि तथा चित्राकार से शून्य है। अर्थात् निराकार, निराभास तथा निरञ्जन ज्ञान पारमितानय में इष्ट है। यह प्रत्यात्मवेद्यज्ञान महाकरुणा से युक्त होकर जगदर्थ सम्पादित करता है तथा यह गगन के समान स्वच्छ है। इस प्रकार का ज्ञान पारमितानय का प्रथम साध्य है।

2. बत्तीस महापुरुष लक्षणों और अस्सी अनुव्यञ्जनों से युक्त शरीर द्वारा सकल जगदर्थ करते हुए दान आदि पारमिताओं के अभ्यास द्वारा पुण्य एवं ज्ञानसंभार का अर्जन कर सम्यक् संबुद्धत्व को प्राप्त करना पारमितानय का दूसरा साध्य है।

3. पारमितानय में तीसरा साध्य है दसवीं भूमि की प्राप्ति। इसमें भगवान् आनन्द रूप में सम्भोग काय की अवस्था में स्थित रहते हैं। सम्भोग काय के इस रूप का साक्षात्कार श्रावक और प्रत्येकबुद्ध यहाँ तक कि नवमी भूमि प्राप्त बोधिसत्त्व भी नहीं कर सकते।

4. भूतकोटि, अर्थात् शून्यता का साक्षात्कार करना पारमितानय में चतुर्थ साध्य है।

वेदान्त, श्रावक एवं प्रत्येकबुद्ध और पारमितानय की तत्त्व सम्बन्धी मान्यता को उपस्थित करने के बाद आचार्य मन्त्रनय सम्मत तत्त्व के स्वरूप को सात कोटियों में विभक्त कर प्रस्तुत करते हैं। मन्त्रनयानुसार सात प्रकार के साध्य तत्त्व निम्नलिखित हैं—

1. मन्त्रनय के अनुसार स्वाभाङ्गना, अर्थात् प्रज्ञा से आश्लेषित होकर, तज्जन्य प्रभास्वर सुखज्ञान से जगदर्थ का सम्पादन करना प्रथम साध्य तत्त्व है। इसमें बत्तीस महापुरुष लक्षणों से युक्त इस शरीर को उपेक्षा स्वरूप स्वीकार किया जाता है।

2. दूसरा साध्य है—स्व-इष्ट देवता की मन्त्र-मुद्रा के आकार से रहित भावना करना। इस भावना द्वारा स्व-इष्ट देवता का साक्षात्कार कर, साक्षात्कार द्वारा प्रतिबिम्बित महासुख-संज्ञक रूप द्वारा चिन्तामणि की तरह जगत् का कल्याण करना और संसार चक्र के अन्त तक रह कर सत्त्वहित सम्पादन करना।

3. तीसरा साध्य तत्त्व है—स्व-इष्ट देवता का साक्षात्कार करने के पश्चात् देवता के आकार को भी छोड़कर सुख मात्र की निष्पत्ति करना। इस सन्दर्भ में यहाँ प्रश्न हो सकता है कि देवता के आकार के साक्षात्कार करने के पश्चात् देव आकार को त्याग देना है, तो प्रारम्भ में ही देवताकार द्वारा जनित सुख की भावना क्यों की गई या द्वितीय साध्य की तरह सुख मात्र की ही साधना करनी है, तो इसमें देवताकार से रहित सुखमात्र साध्य का क्यों विभाग किया गया? इस प्रश्न के समाधान में बतलाया गया है कि देवताकार से रहित केवल सुखमात्र का साक्षात्कार

करना सम्भव नहीं है, क्योंकि आकार से रहित सुख की अनुपलब्धि होने के कारण यहाँ प्रथमतः देवताकार की भावना करना आवश्यक है। यह देवताकार स्व-इष्ट देवता का होता है। कहने का अभिप्राय यह है कि प्रथमतः देवताकार से युक्त सुख की ही भावना की जाती है। जब इसका साक्षात्कार हो जाता है, तब देवताकार का परित्याग किया जाता है और केवल सुख मात्र ही साध्य रहता है।

4. चतुर्थ साध्य तत्त्व है—माया-मरीचि, गन्धर्वनगर उदकचन्द्र आदि सभी उपमाओं से अतीत निःस्वभाव, निरञ्जन, शून्य रूप। यह तत्त्व प्रज्ञा रूप में धर्मकाय स्वभाव है। बत्तीस लक्षणों और अस्सी अनुव्यञ्जनों से युक्त, परम श्रृंगार और यौवन से युक्त, प्रज्ञा से आलिंगित यथा रूपवज्रादि देवियों से प्रतिबिम्बवत् समालिंगित, करुणा से युक्त उदार रूप वाला सम्भोगकाय स्वभाव है। नाना अधिमुक्ति एवं अध्याशय वाले विनेय जनों के लिये विविध प्रातिहार्यों से निर्मित रूप द्वारा संहार और स्फरण कृत्यों को दर्शाने वाला निर्माणकाय स्वरूप है। इस प्रकार शून्यता और करुणा से अभिन्न बोधिचित्त, अर्थात् प्रज्ञोपाय समाधि से सम्भूत सत्सुख, इसके द्वारा आसंसार स्थायी और अप्रतिष्ठित निर्वाण रूप, निर्मल निश्चल दीपशिखा की भाँति प्रबन्ध नित्यता, निःस्वभाव, निरञ्जन, निरोध शून्य तत्त्व साध्य है।

5. स्वाधिपति या स्व-इष्ट देवता का साक्षात्कार करने के पश्चात् उस आकार को त्यागकर जो उपेक्षा स्वरूप ज्ञान है, वही मन्त्रनय में पांचवाँ साध्य तत्त्व है। अर्थात् उत्पत्ति क्रम में मण्डल, चक्र देव रूप का साक्षात्कार कर या उत्पन्न कर निष्पन्न क्रम में उनका निरोध करने के पश्चात् जो ज्ञान रहता है, वही उपेक्षा स्वभाव ज्ञान मात्र साध्य है।

6. मण्डल, चक्र, देवता का साक्षात्कार करने के पश्चात् स्वतः निरोध हो जाता है। यहाँ पुनः प्रश्न उपस्थित होता है कि निरोध की इस अवस्था में करुणा का अनेक काल तक अभ्यास न करने पर सत्त्वार्थ के अभाव का प्रसंग हो जायेगा। इसके समाधान में कहते हैं कि सत्त्वार्थ का अभाव हो या न हो, ऐसी स्थिति में यह दोष नहीं लगेगा, क्योंकि निवृत्ति के समय करुणा से युक्त होने के कारण सत्त्वार्थ का प्रादुर्भाव होता रहेगा। अर्थात् इसके उत्पाद होने पर चित्त के निरोध होने पर भी विनेय जनों को यथाभिलषित अर्थ की प्राप्ति होती रहती है। इस प्रकार मण्डल, चक्र, देव का साक्षात्कार कर प्रदीप की भांति निरुद्ध होकर सत्त्वार्थ का सम्पादन करना मन्त्रनय का छठा साध्य तत्त्व है।

7. उपर्युक्त छः पक्षों के अभीष्ट अर्थ एवं फल का साक्षात्कार करने के पश्चात् प्रदीपवत् निरोध कर शून्यता का साक्षात्कार करना मन्त्रनय का सप्तम साध्य तत्त्व है। यहां यह प्रश्न हो सकता है कि उपर्युक्त छः भेदों के आधार पर निरोध का भी भेद हो जायगा ? परन्तु निरोध अभाव स्वरूप होने से इसके छः पक्ष होने पर भी कोई भेद नहीं होता। इसलिये किसी एक पक्ष का भी साक्षात्कार कर शून्यता का साक्षात्कार करना अभीष्ट है।

ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही इंगित किया है कि इस ग्रन्थ का प्रतिपाद्य है चतुर्थ सेक द्वारा ज्ञेय स्वसंवेद्य तत्त्व। मन्त्रनय के तत्त्व के स्वरूप को दर्शाने के पश्चात् स्वसंवेद्य तत्त्व को स्पष्ट करते हुए आचार्य अपनी व्याख्या में चतुर्थ सेक[1] का विस्तृत विवेचन करते हैं। उपर्युक्त तत्त्व को जानने के लिये, जो स्वसंवेद्य है, अधिकतर ग्रन्थों में चतुर्थ सेक का उल्लेख किया है, वहां "चतुर्थं तत्पुनस्तथेति"[2] वचन का प्रयोग हुआ है। इस सन्दर्भ में आचार्य कहते हैं कि यहाँ 'चतुर्थ' शब्द का प्रयोग तृतीय प्रज्ञाज्ञानाभिषेक की अपेक्षा से हुआ है। 'तत्' कहने का अभिप्राय यहां तृतीय प्रज्ञाज्ञानाभिषेक ही है। 'पुन:' शब्द अविच्छिन्न, निरुत्तर, निरास्रव प्रबन्ध प्रवाह को प्रकट करने के लिये प्रयुक्त हुआ है। 'तथा' शब्द उसी की सदृशता को प्रकट करने के लिये प्रयुक्त है। अर्थात् जिन कारण-सामग्रियों के सहयोग से प्रज्ञाज्ञान उत्पन्न हुआ है। उन्हीं कारण-सामग्रियों से 'चतुर्थ' भी उत्पन्न होता है। ऐसी स्थिति में चतुर्थ सेक द्वारा ज्ञान के अभाव का प्रसङ्ग हो सकता है। चतुर्थ की जो स्थिति है, वह तो तृतीय प्रज्ञाज्ञान की ही है; अतः चतुर्थ सेक की कोई आवश्यकता नहीं है, इस स्थल में ऐसी शंका सम्भाव्य है। इसी के निराकरणार्थ आचार्य कहते हैं कि वस्तुतः चतुर्थ सेक का विधान तथा उससे अधिगम्य स्वसंवेद्य ज्ञान है। बुद्धवचनों के आभिप्रायिक अर्थों के संरक्षणार्थ ही इसे 'तत्पुनस्तथा' द्वारा बतलाया गया है। यदि चतुर्थ सेक न होता, तो इस प्रकार के 'वचनों' की कोई उपयोगिता नहीं होती। यहाँ इन्हें लक्ष्य-लक्षण-भाव से अर्थाधिगम अभिप्रेत है।

आगे आचार्य ने टीका में इस लक्ष्य-लक्षण-सम्बन्ध पर विचार किया है। यहाँ लक्षण प्रज्ञाज्ञान है। लक्ष्य दो प्रकार का है—अर्थ रूप तथा ज्ञान रूप। अर्थ रूप लक्ष्य यहाँ इसलिये सम्भव नहीं, क्योंकि इसमें एक के अभाव में दूसरा एकानेकवियोगित्व भाव रहता है। मन्त्रनय में विज्ञानवादी मत एवं माध्यमिक मत का प्राधान्य रहता है। इसलिये यहाँ ज्ञान रूप में ही लक्ष्य-लक्षण-सम्बन्ध सम्भव है। विज्ञानवादी के मतानुसार ज्ञान भी दो प्रकार का है—साकार और निराकार। पुनः साकार भी चित्राद्वैत रूप और अनेक रूप के भेद से दो प्रकार का है। निराकार विज्ञानवादियों का मत है कि साकार ज्ञान खपुष्प की भांति अलीक है। प्रश्न उपस्थापित करते हुए वे कहते हैं कि ज्ञान में नील-पीत, घट-पटादि के रूप में जो आकार भासित होता है या उसका प्रत्यक्ष होता है, वह अर्थ के अभाव में ज्ञानरूप ही है। तब यह कैसे कह सकते हैं कि साकार ज्ञान नहीं है ? इस प्रश्न के समाधानार्थ निराकारवादियों के मत का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि यहाँ अवश्य ही आकार प्रतिभासित होता है, परन्तु अलीक रूप में। यही अलीक रूप माया के रूप में भ्रान्ति से आकार की तरह भासित होता है। भ्रान्ति के हट जाने पर शुद्ध स्फटिक की तरह

1. चार अभिषेक हैं—कलश, गुह्य, प्रज्ञाज्ञान और चतुर्थ। विस्तार के लिये देखें—"बौद्ध तन्त्रों में अभिषेक", 'धीः' अंक 8, पृ० 132-140, तथा "कृष्णयमारितन्त्र में निर्दिष्ट अभिषेकविधि", 'धीः' अंक 14, पृ० 53-63.

2. प्रज्ञाज्ञानं तृतीयं तु चतुर्थं तत्पुनस्तथा। ( गुह्यसमाजतन्त्र 18.112 )

पारमार्थिक निराकार ज्ञान ही शेष रह जाता है। ऐसी स्थिति में साकार विज्ञानवाद का चित्राद्वैत एवं एकानेक रूप दोनों निरस्त हो जाते हैं।

निराकार ज्ञान में उपलब्धि लक्षण के प्राप्त होने पर भी स्वप्न में भी निराकार ज्ञान उपलब्ध नहीं होता। तब उस निराकार ज्ञान को कैसे परमार्थ ज्ञान कहा जाय? यहाँ साकार और निराकार ज्ञान दोनों को अलीक सिद्ध कर देते हैं। तब लक्ष्य-लक्षण का निर्धारण कैसे होगा? इसके समाधानार्थ आचार्य माध्यमिकों के मत का विश्लेषण करते हैं। माध्यमिकों के मतानुसार ज्ञान की अलीकता सिद्ध हो जाने पर भी मायोपम रूप जो प्रतिभास मात्र है तथा एकानेक स्वभाव रहित है, उसका निषेध नहीं करते। उसी मायामय, प्रतिभासमात्र अलीक रूप में लक्ष्य-लक्षण, संसार-निर्वाण, मण्डल-चक्रादि की भावना तथा समस्त जगत् की अर्थक्रिया की व्यवस्था करते हैं।

अब अगर यह प्रश्न उठे कि सभी जागतिक वस्तु अलीक रूप होने से निस्सार है, तो मण्डल-चक्रादि की भावना का क्या प्रयोजन है? इसका निराकरण करते हुए कहते हैं कि यद्यपि सभी विचार्यमाण पारमार्थिक वस्तु असत् हैं, तथापि सुख, दुःख एवं तृष्णादि सभी प्राणियों में होते हैं, अतः मिथ्यात्व और स्वप्न एक समान ही हैं। जैसे स्वप्न में भी शुभाशुभ स्वप्न के दर्शन से सौमनस्य एवं दौर्मनस्य उत्पन्न होता है, उसके निवारणार्थ सद्धर्मपाठ एवं मन्त्रजाप आदि किया जाता है। इस सबके मिथ्या होने पर भी प्राकृत रागादि के नाश के लिये तथा सम्यक् सम्बोधि की प्राप्ति के लिये प्रेक्षावान् भी इसमें प्रवृत्त होते हैं।

पुनः मन्त्रनय के सात साध्य तत्त्वों के लक्ष्य-लक्षण-सम्बन्ध पर विचार करते हुए अन्त में इन सात प्रकार के साध्य तत्त्वों के सम्बन्ध में संदेह के अवकाशों का अनेकविध युक्तियों से परिहार करते हुए मन्त्रनय के तत्त्व को उद्भावित किया गया है।

### संक्षिप्ताभिषेक सामासिका[1]

बौद्ध तन्त्रों में मुख्यतः चार अभिषेक निर्दिष्ट हैं—कलश, गुह्य, प्रज्ञाज्ञान तथा चतुर्थाभिषेक। आन्तर विभाजन के आधार पर ये ग्यारह प्रकार के हैं। अभिषेक तन्त्र का एक प्रमुख अंग है। आचार्य ने इस लघु ग्रन्थ में अभिषेक प्रदान करने की विधि का उल्लेख किया है। इस ग्रन्थ के प्रारम्भ में तन्त्रदीक्षा की पात्रता एवं अपात्रता पर विचार किया गया है। प्रारम्भ में इसमें उदक, मुकुट, वज्र, घण्टा एवं अनुज्ञाभिषेक नामक पाँच अभिषेक निर्दिष्ट हैं। इन्हें अधिपत्यभिषेक भी कहा गया है—"पञ्चाभिषेक एवाधिपत्यभिषेक इत्युच्यते"। इसके पश्चात् आचार्याभिषेक का क्रम है। आचार्याभिषेक को अवैवर्तिकाभिषेक भी कहा गया है, इन्हीं छः अभिषेकों को कलशाभिषेक कहा गया है। इसके पश्चात् गुह्याभिषेक, प्रज्ञाज्ञानाभिषेक तथा चतुर्थाभिषेक का विधान है। "कृष्णयमारितन्त्र में निर्दिष्ट अभिषेक विधि" ('धीः' 14, पृ० 53–62) के प्रसंग में यह निर्देश किया था कि उक्त ग्रन्थ का प्रतिपाद्य विषय कृष्णयमारितन्त्र की टीका में

1. राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, नेपाल, ल० सं० 3.387, पत्र सं० 7.

उल्लिखित विधि से साम्य रखता है। संक्षेप में इसका प्रतिपाद्य विषय है—समयोदकदान, वज्र-व्रतदान, घण्टासमय, पुष्पपातविधि, मण्डलप्रवेशविधि, उदकाभिषेकदान, मुकुटाभिषेकदान, वज्राभिषेकदान, घण्टाभिषेकदान, आश्वासदान, आचार्याभिषेकविधि, गुह्याभिषेकविधि तथा प्रज्ञाज्ञानाभिषेकविधि।

## मृत्युवञ्चनसिततारासाधन[1]

इस लघु ग्रन्थ में मृत्युवञ्चनोपदेश के आधार पर सिततारा का साधन बताया गया है। इसे आचार्य ने वागीश्वर के आदेश से मृत्युवञ्चन नामक संग्रह से उद्धृत किया है—"वागीश्वर-कृतादेशात् मृत्युवञ्चनसंग्रहात्। उद्धृता सिततारायाा भावना भयनाशिनी ॥" इसमें संक्षेप में सिततारा की भावना तथा इस भावना के फलस्वरूप सिद्धि होने पर सिद्धि से प्राप्त होने वाले फलों का निर्देश किया गया है।

इस प्रकार यहाँ संक्षेप में वागीश्वरकीर्ति की संस्कृत में हस्तलेख के रूप में प्राप्त रचनाओं की विषयवस्तु को प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। ज्ञात सूचनाओं के अनुसार हमें इनकी उपर्युक्त आठ रचनाओं की ही सूचना मिलती है। इतिहास ग्रन्थों से यह परिलक्षित होता है कि यह परवर्ती काल में बौद्ध शासन के संरक्षकों में प्रमुख थे। उपर्युक्त सूचनाओं के आधार पर हम उनके सम्बन्ध में अधिक कहने में समर्थ नहीं हैं, जैसे जैसे तन्त्र शास्त्रों का—विशेष कर बौद्ध तन्त्रों का प्रौढ़ अध्ययन प्रस्तुत होगा, तब हम उनकी परम्परा, मत एवं आम्नाय के सम्बन्ध में अधिक स्पष्टता से समीक्षा करने में समर्थ होंगे ॥

## सन्दर्भ ग्रन्थसूची


1. Bhattacharya, Benoytosh, **Sādhanamālā**, Oriental Institute, Baroda, 1968.
2. G. N. Roerich, **The Blue Annals**, Motilal Banarasidas, Delhi, 1979.
3. तारनाथ, **भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास**, काशीप्रसाद जायसवाल शोध संस्थान, पटना, 1971.
4. धीः, दुर्लभ ग्रन्थ शोध पत्रिका, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
5. वागीश्वर कीर्ति, **तत्त्वरत्नावलोक** एवं **तत्त्वरत्नावलोकव्याख्या**, हस्तलेख, राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमांडू, नेपाल, लगत सं० 5.252, पत्र संख्या–10, लिपि–नेवारी।
6. वागीश्वरकीर्ति, **'संक्षिप्ताभिषेकविधिः'** हस्तलेख, राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमांडू, नेपाल, लगत संख्या 3/387.
7. तो० The Complete Catalouge of Tibetan Buddhist Canons. bKaḥ ḥGyur and bsTan ḥGyur, Sendai, Japan, 1934.


●

---

1. तो० 3682, साधनमाला, भाग–1, पृ० 213-214.

# धर्मसमुच्चय : विचारदर्शन–३

—विजयशंकर चौबे—

[ 'धीः' के 15 वें अंक के इसी स्तम्भ में भिक्षु अवलोकितसिंह द्वारा समुद्भावित 'धर्मसमुच्चय' में वर्णित आचार के विविध आयामों पर विचार किया गया था। प्रस्तुत अंक में ग्रन्थकार की दृष्टि एवं ग्रन्थ की सामाजिक उपादेयता पर प्रकाश डाला गया है। यतः इस ग्रन्थ में निःश्रेयस के साथ-साथ अभ्युदयपाक्षिक मार्ग भी पुष्कलतया वर्णित है, अतः यह समाज के आबाल-वृद्ध नर-नारियों समेत सभी बौद्धेतर धर्मानुयायियों के लिये भी उपयोगी है। ]

धर्मसमुच्चयकार स्वयं भिक्षु हैं। भिक्षुओं की अपनी अलग दुनियां होती है। सांसारिक जीवन से उनका कोई मतलब नहीं होता। मोटे तौर पर भिक्षु का अर्थ भिक्षा मांगकर जीवन यापन करने वाले संन्यासी से है। जो इहलोक एवं परलोक की महिमा को समझकर संसार से विरक्त होकर यथार्थ ज्ञान के अन्वेषण में अनुरक्त रहते हैं, समाज में 'संन्यासी' शब्द से संबोधित किये जाते हैं। मात्र देहरक्षार्थ भिक्षु गृहस्थ-समाज में जाता है, किन्तु फिर वह गृहस्थ जीवन से जुड़ी कमियों का निदर्शन मुक्त-कण्ठ से करता है। सच्चे संन्यासी में "न काहू से दोस्ती न काहू से बैर" का भाव छिपा रहता है। सदन्न एवं कदन्न में तथा लोष्ठ एवं काञ्चन में उसकी समान बुद्धि रहती है। वह हिंसा और माया से रहित, क्रोध एवं अहं से मुक्त रहता है। जो स्त्री का मुख कभी नहीं देखता, न उनके निकट जाता है और जो काष्ठनिर्मित स्त्री का भी स्पर्श नहीं करता, वही संन्यासी है। इन्हीं गुणों में आबद्ध भिक्षु सचमुच भिक्षु ( संन्यासी ) है, जिसके स्वरूप का अनुपम निरूपण इस प्रकार मिलता है।[1] यथा—

सदन्ने वा कदन्ने वा लोष्ठे वा काञ्चने तथा।
समबुद्धिर्यस्य शश्वत् स संन्यासीति कीर्तितः॥
सर्वत्र समबुद्धिश्च हिंसामायाविवर्जितः।
क्रोधाहङ्काररहितः स संन्यासीति कीर्तितः॥
न च पश्येन्मुखं स्त्रीणां न तिष्ठेत् तत्समीपतः।
दारवीमपि योषां च न स्पृशेद् यः स भिक्षुकः॥

वस्तुतः संन्यासी समाज का पथ-प्रदर्शक होता है। धर्मसमुच्चयकार भिक्षु अवलोकित-सिंह का समूचा आचार-विचार, व्यवहार एवं लेखनी इस यथार्थ का सबूत है। उन्होंने धर्म-

---

1. द्र० हिन्दू धर्मकोश–पृ० 657-658 ले. राजबली पाण्डेय, उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, 1978.

समुच्चय को सामाजिक जीवन के विविध आयामों में विभक्त कर राजा से रंक तक के अधिकार एवं कर्तव्यों का उल्लेख किया है। ग्रन्थकार ने धर्मसमुच्चय के माध्यम से तत्कालीन सामाजिक कुरीतियों को उजागर किया है एवं उसके परिशमन हेतु अनेक नेक सुझाव दिये हैं। आज से हज़ार वर्ष पूर्व जितनी उपादेयता इस ग्रन्थ की थी, उसमें आज भी कमी नहीं आई है, बल्कि वर्तमान में इसकी प्रासंगिकता और अधिक बढ़ी प्रतीत हो रही है। अतः इसके परिपालन से समाज के सभी तबके के लोगों को सुधरने, संवरने एवं समृद्ध होने में मदद मिलेगी।

भिक्षु अवलोकितसिंह ग्रन्थारम्भ बुद्ध-वन्दना से करते हैं। वे कहते हैं—नष्ट हो गये हैं सभी प्रकार के मनोविकार जिसके, अत एव निर्मल शोभा वाले, दुःख जंजाल में डूबे हुए समाज ( संसार ) को पार उतारने के लिये कृपा करके धर्मोपदेश करने वाले, तीनों लोकों में श्रेष्ठ भगवान् बुद्ध को प्रणाम करता हूँ। यथा—

प्रहीणसर्वास्रवनिर्मलश्रीर्यः क्लेशजम्बालनिमग्नलोकम्।
कृपागुणेनोदहरत् समेन प्रणम्यतेऽस्मै त्रिभवोत्तमाय॥
( धर्मसमु० 1.1 )

ग्रन्थकार अपनी संकल्पित टीस को ग्रन्थ प्रयोजन के रूप में अभिव्यक्त करते हुए कहते हैं कि मैं सद्धर्म स्मृत्युपस्थानसूत्र एवं वैपुल्यसूत्रादि ग्रन्थ-रत्नों के आधार पर सामाजिक विषमताओं को दूर करने के लिये लोकरंजक गाथाओं को समुद्धृत करूँगा—

सद्धर्मस्मृत्युपस्थानसूत्रवैपुल्यसागरात् ।
गाथाः समुद्धरिष्यामि लोकलो( ? रो )चनतत्पराः॥
( धर्मसमु० 1.2 )

वस्तुतः भौतिक सुखों में संलिप्त सांसारिक जीव समाज में व्याप्त सत्-असत् मार्गों की पहचान नहीं कर पाता। वह अपने अतीत को भुलाकर भविष्य की बगैर चिन्ता किये वर्तमान को सँवारने में लगा रहता है। मनुष्य के व्यक्तिगत एवं सामूहिक जीवन के अधःपतन के ये पर्याप्त कारण हैं। लेखक ने उन विविध उपादानों का वर्णन किया है, जिनके द्वारा असामाजिक एवं अनुपयोगी तत्त्वों पर विजय पाई जाती है। यथा—अक्रोध से क्रोध, क्षमा से क्रूरता, धर्म से अधर्म, सत्य से असत्य, एकाग्रचित्तता ( समाधि ) द्वारा पिशुनता, कोमलता से कठोरता और सामाजिक जीवन ( बन्धु-बान्धवों ) द्वारा उससे इतर जीते जाते हैं—

अक्रोधेन हतः क्रोधः क्षमया क्रूरता जिता।
धर्मेण निर्जितोऽधर्मः प्रभया विजितं तमः॥
मृषावाक्यं सत्यहतं पैशुन्यं च समाधिना।
पारुष्यं मार्दवजितं अबद्धं बन्धुना जितम्॥
( धर्मसमु० 1. 19-20 )

इसी प्रकार ग्रन्थकार कहते हैं कि मैत्री के द्वारा प्राणत्याग, दान से चोरी एवं **अयोनिश** के द्वारा योनिश पर विजय मिलती है। विद्या से अविद्या, दिन के द्वारा रात्रि और शुक्ल पक्ष से कृष्ण पक्ष पर काबू पाया जाता है। यथा—

प्राणातिपातो मैत्र्या च स्तेयं दानैः सदा जितम्।
अयोनिशो मनस्कारो योनिशेन सदा जितः॥
अविद्या विद्यया जिता दिवसेन तथा क्षपा।
शुक्लपक्षेण च कृष्णपक्षो हि सर्वशो जितः॥
(धर्मसमु० 1. 21-22)

तथागत बुद्ध ने सांसारिक दुःखों से निवृत्ति हेतु अष्टांग मार्ग बतलाया है। ग्रन्थकार स्पष्ट शब्दों में उद्घोषणा करते हैं कि योनिश तत्त्व विवेचिनी बुद्धि से बुद्धोपदिष्ट अष्टांग मार्गों (सम्यक् दृष्टि, सम्यक् संकल्प, सम्यक् वचन, सम्यक् कर्मान्त, सम्यगाजीव, सम्यग्व्यायाम, सम्यक् स्मृति और सम्यक् समाधि) के द्वारा अयोनिश (क्लिष्ट मनस्कार—राग, द्वेष, मोह) को अपने वश में किया जाता है। वस्तुतः ये निर्वाण प्राप्ति के अनुपम उपाय[1] हैं। ग्रन्थकार चार प्रकार के वैशारद्यों (अभिसंबोधि, आस्रवक्षय ज्ञान, नैर्वाणिक मार्गावतरण और आन्तरायिक धर्मान्यथात्वनिश्चयव्याकरण) द्वारा कृपणता, स्मृति से विस्मृति और क्षण से अपने को भी जीत लेने की बात करते हैं—

वैशारद्यैश्चतुर्भिश्च कदर्यं जितमेव तत्।
विस्मृतिश्च हता स्मृत्या क्षणेनात्मानमेव च॥
(धर्मसमु० 1.24)

वस्तुतः जब जीव अपने को अपने अधीन कर लेता है, अर्थात् इन्द्रियजयी हो जाता है, तो उसे समाज का कोई भी सत्कर्म कठिन नहीं लगता। धर्मसमुच्चय का यह प्रथम वर्ग, जिसे हम 'जितवर्ग' नाम से जान रहे हैं, अपने नाम को सार्थक कर रहा है। ग्रन्थकार ग्रन्थ की सामाजिक उपादेयता सिद्ध करते हुए लिखते हैं कि अप्रमाद, श्रद्धा, वीर्य, धैर्य, ज्ञानाभ्यास और सत्संग मोक्ष प्राप्ति के छः आयतन (आवास अथवा ज्ञानोत्पत्ति के द्वार) हैं। दान, शील, दम, क्षमा, मैत्री, अहिंसा, करुणा, मुदिता (हर्ष) और उपेक्षा (अवहेलना) ही जीवन में शान्ति सम्प्राप्ति के उपाय हैं। इनका अनुपालन सामाजिक प्राणी के लिये महत्त्वपूर्ण ही नहीं, अपि तु आवश्यक है। यथा—

---

1. द्र० धम्मपद-20,1

अप्रमादस्तथा श्रद्धा वीर्यारम्भस्तथा धृतिः।
ज्ञानाभ्यासः सतां श्लेषो मोक्षस्यायतनानि षट्॥
दानं शीलं दमः क्षन्तिर्मैत्री भूतेष्वहिंसता।
करुणा मुदितोपेक्षा शान्तिसम्प्राप्तिहेतवः॥
(धर्मसमु० 1.3-4)

ग्रन्थकार कहते हैं कि चपलता, पाप का संसर्ग, क्रूरता, व्यर्थवचन, मिथ्या दृष्टि और प्रमाद (अनवधानता) नरक के हेतु हैं। इसी प्रकार मात्सर्य (विद्वेष), ईर्ष्या, कटुवचन, आलस्य-पूर्ण जीवन, शुभ कर्मों में अनासक्ति और तत्त्व (यथार्थ) के प्रति मन का द्रोह प्रेतयोनि में उत्पत्ति के कारण हैं। उन्होंने यह भी बताया है कि अज्ञानियों की सेवा, बुद्धि की जड़ता, सद्धर्म का नाश, विषयासक्ति, अति आहारशीलता और घोर निद्रा तिर्यक् योनि (अण्डज, जरायुज, स्वेदज और उपपादुक) में उत्पत्ति का मार्ग प्रशस्त करते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त शुभ और अशुभ कर्म फल का विचार करते हुए प्रमादरहित बुद्धि रखना ही मंगलकारी है। इससे अनुत्तम सुख की उपलब्धि होती है। यथा—

तस्मात् कर्मफलं मत्वा प्रमादस्य च वर्जनम्।
श्रेयसे क्रियते बुद्धैरेतत् सुखमनुत्तमम्॥
(धर्मसमु० 1.10)

'धर्मोपदेश' नामक दूसरे वर्ग में धर्मसमुच्चयकार कहते हैं कि धर्म वस्तुतः सामाजिक प्राणियों के चित्त को शुद्ध एवं क्लेशरहित करने का साधन मात्र है। इसके द्वारा सुगमता पूर्वक इस परिवर्तनशील संसार को पार किया जाता है। धर्मसेवन का आग्रह करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि जो लोग जीवन में धर्म का परित्याग करके अधर्म का अनुपालन करते हैं, वे यह नहीं जानते कि मैं औषधि का अपलाप कर व्याधि के वशीभूत हो गया हूँ—

यो हि धर्मं परित्यज्य अधर्ममनुतिष्ठति।
स भैषज्यं परित्यज्य व्याधिमेवोपसेवते॥ (धर्मसमु० 2.31)

सद्धर्मश्रवण की उपयोगिता बतलाते हुए वे कहते हैं—

सद्धर्मश्रवणं कृत्वा पापाद् विरमते पुमान्।
श्रेयसे प्रतिपत्तिं च नित्यमेवोपपद्यते॥
सद्धर्मश्रवणं कृत्वा मनः प्रह्लादमृच्छति।
कुशलं चास्य सुमहत् सन्धाने सम्प्रतीक्षते॥

श्रुत्वा भवति धर्मात्मा श्रुत्वा पापं न कुर्वते।
श्रुत्वा कर्मफलं ज्ञात्वा निर्वाणमधिगच्छति ॥
( धर्मसमु॰ 2.10–12 )

भिक्षु अवलोकित सिंह 'कायजुगुप्सा' नामक धर्मसमुच्चय के तीसरे वर्ग में शरीर के स्वरूप का निरूपण करते हैं—

रोगानीकमनर्थानां बहूनां भाजनं तथा।
अशुच्यङ्गस्य निकरं कायमित्यभिधीयते ॥ ( धर्मसमु॰ 3.3 )

वे कहते हैं कि काया की माया बड़ी विचित्र होती है। इससे पृथक् रहना ही श्रेयस्कर है। इसकी अवहेलना करते हुए वे कहते हैं—

आयुष्कमर्थिनिर्माणमेतं कायं त्यजत्ययम्।
अपि विद्वस्तथा शेते काष्ठलोष्ठसमो भुवि ॥

क्षणे क्षणेऽपि कायोऽयं जीर्यते न निवर्तते।
तथा यौवनमदैर्बाला मुह्यन्ते मुग्धचेतसः ॥ ( धर्मसमु॰ 3.5-6 )

इस प्रकार उनका स्पष्ट उद्घोष है कि हे सामाजिक प्राणियों ! इस पार्थिव शरीर पर परिवर्तनशील संसार में रहकर गर्व मत करो, क्योंकि यह पूरा जीवन ही नश्वर है, क्षणभंगुर है। यथा—

विद्युदलातसदृशं गन्धर्वनगरोपमम्।
सदा तद् याति रभसं जीवितं सर्वदेहिनाम् ॥
शरीरे न मदं कुर्यात् क्षणिके भङ्गुरे सदा।
इत्वरे चपलेऽसारे जरामरणभीरुके ॥
( धर्मसमु॰ 3.10-11 )

शरीर धारी जोव के सफल स्वरूप का निरूपण करते हुए उन्होंने स्पष्ट किया है कि दान, शील, दया और ज्ञान से आप्लावित गात्र ही इह लोक एवं परलोक में प्रकाशमान रहता है—

ज्ञानशीलदयादानैर्यस्य गात्रं विभूषितम्।
तस्य सत्त्वैकसारस्य शरीरं सफलं मतम् ॥
( धर्मसमु॰ 3.13 )

यह संसार परिवर्तनशील है। प्रतिपल परिवर्तनशीलता इस लोक की प्रकृति है। जो जन्मा है, उसका नाश सुनिश्चित है। यह तथ्य सनातन सत्य है। यथा—

समागमाः प्रिया लोके वियोगाश्चाप्रियाः सदा।
संयोगो विप्रयोगान्तो धर्मतेयं सनातना ॥
(धर्मसमु॰ 4.60)

इस अजस्र सत्य का प्रतिपादन महाभारत युद्ध में वंश-विनाश के दुःख से मूर्च्छित होकर पृथिवी पर पड़े धृतराष्ट्र को समझाते हुए विदुर ने भी किया था कि सभी संग्रहों का अन्त उसके क्षय में ही है। भौतिक उन्नतियों का अन्त पतन में ही है। समस्त संयोगों का अन्त वियोग में और सम्पूर्ण जीवन का अन्त मृत्यु में ही होता है[1]। अर्थात् जनमे हुए की मृत्यु सुनिश्चित है। ग्रन्थकार 'परिवर्त वर्ग' नामक इस प्रकरण में परिवर्त का बखान परिणाम के रूप में करते हैं। वे कहते हैं कि परिणाम सदैव काल की अपेक्षा करता है। जो जन्म-मृत्यु के अधीन इन्द्रियों में अनुरक्त रहते हैं, वे काल के अनुसार परिवर्तित होते हैं अथवा दुःख पंक में निमग्न रहते हैं।

सभी सुखों का क्षय होता है। संसार की कोई भी वस्तु नित्य नहीं है। उनका पतन अनिवार्य एवं सार्वभौम सत्य है। ग्रन्थकार 'अनित्यता' नामक इस वर्ग में दुःख की बात तो दूर, सुख से सम्बोधित होने वाले सभी पदार्थों का वर्णन करते हैं। यथा—

क्षयान्तं हि सुखं सर्वं न सुखं विद्यते ध्रुवम्।
संसृजेन्न सुखं तस्माद् यदीच्छेत् सुखमात्मनः ॥
पतनान्तं सदा सौख्यं नास्ति लोकस्य नित्यता।
तद् बुद्ध्वा कारणं सर्वं श्रेयसे क्रियतां मनः ॥
(धर्मसमु॰ 5.1, 19)

बेशक, सब कुछ संसार में क्षणिक है, अर्थात् गन्धर्वनगरवत् है। यथा—

सर्वमेतत् तथैवास्ति जनस्तु परिवर्तते।
मायाबुद्बुदफेनाभं गन्धर्वनगरोपमम् ॥
(धर्मसमु॰ 5.36)

अतः मन से धर्म के मर्म को जान ले और उसमें लग जाय—

अचिरेणापि कालेन भविष्यति न संशयः।
यावन्नायाति मरणं यावद् बुद्धिरनाविला ॥
तावद्धर्मरतं धार्यं मनो बलेन धीमता।
सर्वजीवितनाशाय सर्वसौख्यक्षयाय च ॥
(धर्मसमु॰ 5.107-108)

---

1. सर्वे क्षयान्ता निचयाः पतनान्ताः समुच्छ्रयाः।
संयोगा विप्रयोगान्ता मरणान्तं च जीवितम् ॥
(महाभारत, स्त्रीपर्व, 11.2.3–भाण्डारकर ओरियण्टल इन्स्टीटयूट, पूना)

'धर्मसमुच्चय' के समुद्भावक भिक्षु अवलोकितसिंह छठे वर्ग में प्रमाद के स्वरूप का निरूपण करते हैं। उनका मानना है कि प्रमादरहित प्राणी, अर्थात् अप्रमादी[1] ही समाज में उन्नति प्राप्त कर सकता है। अन्यथा प्रमादी को लोग मूर्ख ही कहेंगे, क्योंकि वह जीवन सुख की अनित्यता को समझ कर भी अज्ञानी बना हुआ है। अप्रमाद के द्वारा अमृत पद एवं प्रमादवश मृत्यु का वरण करना पड़ता है। अतः सदैव अप्रमादी बने रहना ही श्रेयस्कर है। यथा—

अप्रमादोऽमृतपदं प्रमादो मृत्युतापदम्।
अप्रमत्ता न म्रियन्ते प्रमत्तास्तु सदा मृताः ॥
(धर्मसमु० 6.4)

प्रमादविरहित व्यक्ति अच्युत पद की प्राप्ति करते हैं—

प्रमादविरताः सन्तो गच्छन्ति पदमच्युतम्।
नाऽप्रमादपरः कश्चिन्नरके दुःखितां नयेत् ॥
(धर्मसमु० 6.17)

मानवदेहधारी व्यक्ति का आलसी होना एवं उससे उसकी अवनति का अनुपम उदाहरण अन्यत्र दुर्लभ है। ग्रन्थकार प्रमादी व्यक्ति को धिक्कारते हैं और कहते हैं कि देवता भी यदि प्रमाद करने लगें, तो उनके सभी पुण्य समाप्त हो जाते हैं, जिससे उन्हें कहीं भी ठाँव नहीं मिलती। यथा—

ये प्रमादरता बालास्ते मृत्योर्हस्तमास्थिताः।
प्रमादसेवका ये तु ते सर्वे निधनं गताः ॥
पुण्यक्षयाय देवानां प्रमादेन विहिंसिताः।
पतन्ति सुखसंमूढास्त्राणं तेषां तदा कुतः? ॥
(धर्मसमु० 6.73-74)

अतः प्रमादशून्य होकर प्रज्ञारूपी रथ पर आरूढ होकर चलने वाले जीव को ही श्रेयस्कर मार्ग मिल पाता है। यथा—

प्रज्ञाप्रासादमारोहः योगक्षेममनुत्तमम्।
एष पन्थाः शिवः श्रेष्ठो यः प्रमादविवर्जितः।
तेन मार्गेण सततं निर्वाणं यान्ति पण्डिताः ॥
(धर्मसमु० 6.173)

---

1. 'न प्रमादोऽप्रमादः' अर्थात् प्रमाद (आलस्य) का अभाव। कुशलचित्तों—श्रद्धा, प्रश्रब्धि, उपेक्षा, ह्री, अपत्रपा, अविहिंसा, मूलद्वय और वीर्य की भावना। श्रद्धाऽप्रमादः... (अभिधर्मकोश, 2.25)।

ग्रन्थकार 'कामजुगुप्सा' नामक सातवें वर्ग में काम ( कामना, प्रेम अथवा विषयोपभोग की इच्छा ) को दुर्गति का कारण मानते हैं। उनका मानना है कि यह परम वंचक एवं साररहित है। इसके भोग से अहित होता है। यथा—

स्वप्नप्रमोषधर्माणो गन्धर्वनगरोपमाः।
रिक्तास्तुच्छा असाराश्च कामाः परमवञ्चकाः॥
कामा मोहेन च समाः किंपाकसदृशोपमाः।
कामा लोकाहितकरा वह्निवत् परिकीर्तिताः॥
( धर्मसमु० 7.30-31 )

ग्रन्थकार कहते हैं कि काम के पाश में यदि देवतागण भी आ गये, तो उनका नरकवास ही होता है—

असंख्यानि सहस्राणि देवानां नियुतानि च।
पतन्ति कामदहनं नरकं वह्निभैरवम्॥
( धर्मसमु० 7.39 )

अतः शान्ति-सम्प्राप्ति हेतु काम का सर्वथा परित्याग आवश्यक है। यथा—

सुखमूला सदा शान्तिरसुखा विषया मताः।
तस्माच्छान्तिसुखा देवाः संवर्ज्य विषयोरगान्॥
वधबन्धनरोगादिविषयेभ्यो महद् भयम्।
सम्भ्रान्तिरिह संसारे विषयैरेव जायते॥
संयोगा विप्रयोगान्ताः शतशोऽथ सहस्रशः।
जातौ जातौ सदा दृष्टाः सौगतैस्तत्त्वदर्शिभिः॥
( धर्मसमु० 7.127–129 )

'तृष्णा' सभी अनर्थों की जननी है। भोग और मैथुन की कामना करने वाले जीव की अवस्था तृष्णा है। इसका नाश तब होता है, जब इसके प्रभाव से जीव भोगों को पर्येष्टि प्रारम्भ करता है। ग्रन्थकार आठवें वर्ग में तृष्णा को सामान्य अग्नि से विशिष्ट बतलाते हैं और कहते हैं कि इसका स्वभाव ही है सदैव एवं सर्वत्र दाहकता—

रागाग्निर्दह्यते स्वर्गे द्वेषाग्निस्तिर्यगे तथा।
मोहाग्निर्दह्यते पापे तृष्णाग्निः सर्वदा स्थितः॥
( धर्मसमु० 8.8 )

तृष्णा के स्वरूप का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

मानेर्ष्याधूमविशिखः सङ्कल्पेन्धनसम्भवः।
लोभाग्निर्दहते लोकं नाग्निः कामसमुद्भवः॥
( धर्मसमु० 8.9 )

अतः काम, क्रोध, लोभ, मोह आदि दुःखों की उद्भाविका तृष्णा का सर्वथा परित्याग कर देना चाहिये, क्योंकि यह अतीत, अनागत एवं वर्तमान के लिये भी कष्टकारी सिद्ध हो चुकी है। इसे ग्रन्थकार सांसारिक बन्धन का कारण बताते हुए कहते हैं—

त्रिकाले वञ्चनी तृष्णा नित्यमज्ञानकारिणी।
न तस्यां विश्वसेद् धीमान् संसारपरिबन्धिनी॥
( धर्मसमु० 8.88 )

सभी पापों की जननी, सुख, सौन्दर्य एवं समृद्धिक्षयकारिका स्त्री से घृणा करते हुए भिक्षु अवलोकितसिंह कहते हैं कि इनके जाल में आने से न केवल इहलोक बल्कि परलोक का भी नाश हो जाता है—

अनर्थकर्मरतयः शाठ्येर्ष्याबहुलाः स्त्रियः।
लोकद्वयविनाशाय पुरुषाणामवस्थिताः॥
( धर्मसमु० 9.3 )

ग्रन्थकार स्त्रीसुख को क्षणिक मानते हैं। अतः अभ्युन्नति के लिये स्त्रीवर्जन अत्यन्त आवश्यक है। यथा—

य इच्छति निवृत्तिं तु स नरः स्त्रीं विवर्जयेत्।
सुखासक्तस्तथार्थी च कुसीदश्चञ्चलः शठः॥
पापसेवी सुमृष्टाशी नरो भद्रं न पश्यति।
उद्युक्तो वीर्यवान् धीरो धार्मिकः स्त्रीं विवर्जयेत्।
दक्षो हेतुफलश्रद्धो नरः कल्याणवान् भवेत्॥
( धर्मसमु० 9.90-92)

मद्यसेवी समाज में हेय दृष्टि से देखे जाते हैं। इससे पुरुष जीते हुए भी मरे के समान होता है। भिक्षु अवलोकितसिंह मद्य से घृणा करने का उपदेश देते हैं। उनका कहना है कि मद्य-पान से समाज में रहने वाले प्राणियों का सर्वनाश होता है। यथा—

सर्वदोषास्पदं मद्यं सर्वानर्थकरं सदा।
सर्वपापेषु सोपानं तमसामालयो महान्॥

मद्येन नरकं यान्ति प्रेतलोकं तथैव च ।
तिर्यक्षु यान्ति पुरुषा मद्यदोषेण वञ्चिताः ॥
( धर्मसमु० 11-12 )

वस्तुतः मद्य बुद्धि का, धर्म एवं धन का नाशक है। इसके वशीभूत मानव अपने को भूल जाता है और वह समाज के सभी अशोभनीय एवं हेय कर्मों को सहजतया करने लगता है। अतः इसका वर्जन ही श्रेयस्कर है। यथा—

आदीनवाश्च षट्त्रिंशन्मद्यपानादवस्थिताः ।
तस्मादादीनवो ज्ञेयः स हि तद् वर्जयेत् सदा ॥
( धर्मसमु० 10.31 )

धर्मसमुच्चय के द्वितीय उदान में सर्वप्रथम चित्त के स्वरूप का निरूपण किया गया है। चित्त वह साधारण मानसिक धर्म है, जो विज्ञान में अनुस्यूत रहता है। विज्ञान विज्ञप्ति अथवा मन का पर्याय है। चित्त समाज में राजवत् सम्प्रवर्तित होता है। जिस प्रकार से चित्त का प्रवर्तन होता है, उसी तरह से सुख एवं दुःख का अनुभव जीव करता है। ग्रन्थकार कहते हैं—

यथा यथा नृणां चित्तं परिणामस्तथा तथा ।
कल्पानां शुभकर्तुश्च पापकर्तुश्च पापकम् ॥
चित्तायत्तं भवेत् कर्म कर्मायत्तं मनो भवेत् ।
चित्तकर्म समुत्थाय संसारः परिकीर्तितः ॥
( धर्मसमु० 11.12-13 )

अतः चित्तदमन सुखावह है—

चित्ताधीनानि वर्तन्ते सर्वकर्माणि देहिनाम् ।
तस्माच्चित्तं सदा दान्तं नयते पदमच्युतम् ॥
( धर्मसमु० 11 30 )

शुभ एवं शुद्ध चित्त से ही शुभ और शुद्ध कर्म में प्रवृत्ति होती है। ग्रन्थकार चित्त की चंचलता का विधिवत् वर्णन करते हैं। उनका मानना है कि यह प्रतिपल परिवर्तित होता है—

क्षणे क्षणे चित्तमिदं नैकशः परिवर्तते ।
लघुस्वभावं चपलं मायागन्धर्वसन्निभम् ॥
( धर्मसमु० 11.61 )

दमन किया हुआ चपल चित्त परमोपकारक होता है। इससे न केवल व्यक्तिगत बल्कि सामाजिक सौहार्द भी संस्थापित करने में सौविध्य मिलता है। वे कहते हैं—

मुहूर्तेन शुभं भूतं मुहूर्तेनाशुभं च तत्।
शुभाशुभाभ्यां रहितं चित्तं दान्तं सुखावहम्॥

षड्भिर्द्वारैः प्रसूतेषु विषयेष्वतिलोलुपम्।
चित्तं नयति लोकान्तं व्यसनं न च बुध्यते॥
(धर्मसमु० 11.50,51)

धर्मसमुच्चय के 12वें वर्ग में 'सम्यग् वाग्' का वर्णन है। ग्रन्थकार असत्यवचन एवं कटु वाक्य प्रयोग के प्रबल विरोधी हैं।

सत्यं त्यक्त्वा मृषावादं यो नरः प्रतिपद्यते।
रत्नं त्यक्त्वा स पापात्मा पाषाणं प्रतिपद्यते॥
(धर्मसमु० 12 23)

उनका मानना है कि सत्य कथन समाजोन्नायक एवं परम पद प्रदायक है। यह परम आभूषण है। यथा—

सदेदं सत्यवचनं भूषणं सर्वदेहिनाम्।
सत्यं त्यक्त्वा मृषावादं कस्माद् यान्ति कुबुद्धयः॥

सत्यं गुणानामग्र्यं वै दोषाणामनृतं स्मृतम्।
गुणांस्त्यक्त्वा कथं मूढो दोषेषु परिधावति॥
(धर्मसमु० 12.25-26)

सत्कर्मी सुरलोक में एवं दुष्कर्मी अधोलोक में जाते हैं। समाज के समस्त प्राणियों को सत्कर्म का फल बतलाते हुए ग्रन्थकार दुष्कर्म से सर्वथा विरत रहने की प्रेरणा देते हैं। उनका मानना है कि समस्त सांसारिक सुख, सौन्दर्य एवं समृद्धि कर्माश्रित है—

दीपाधीना प्रभा यद्वत् कर्माधीनं फलं तथा।
अन्योऽन्यफलसम्भूतः संस्कृतः सर्व एव हि॥
कर्मायत्तं सुखं दृष्टं सुखायत्तं मनस्तथा।
मनोऽवबोद्धयास्ते धर्मा ये व्युत्पत्तिविचारिणः॥
(धर्मसमु० 13.27,33)

धर्मसमुच्चय के 14वें वर्ग में 'संयोजन' के स्वरूप का निरूपण किया गया है। संयोजन अविद्या है। इससे ही जीव बन्धन में पड़ता है। संयोजनरत जीव सदैव दुःखभागी होते हैं। यथा—

ये न धर्मपरा नित्यं ये न सत्यपराः सदा।
ये च योनिरता नित्यं तेषां दुःखं न हीयते॥ ( धर्मसमु० 14.7 )

इस प्रकार संयोजन अथवा अविद्या दुःख एवं नाश के उन्नायक हैं। इनका परित्याग महत्त्वपूर्ण ही नहीं, आवश्यक भो है। इसके लिये बुद्ध-धर्मोपदिष्ट मार्गों का अनुसरण समीचीन है। इससे इहलोक एवं परलोक में भी प्राणी की अभ्युन्नति होती है। यथा—

मातृवत् पितृवच्चैव मित्रवद् बन्धुवत् सदा।
धर्मो वै देशितो बुद्धैरिह लोके परत्र च॥ ( धर्मसमु० 14.8 )

पापसदृश समाज में शत्रु नहीं मिलेंगे। पापाचारी सुख का सेवन स्वप्न में भो नहीं कर पाते हैं। अतः पाप का वर्जन अत्यन्त आवश्यक है। द्वितीय उदान में पाप से पृथक् रहने का परामर्श ग्रन्थकार पग-पग पर देते हैं। पाप के परिणाम से अवगत कराते हुए ग्रन्थकार— कहते हैं—

बडिशैर्मुच्यते मीनः पापं पापान्न मुच्यते।
दिनं पीडापि पापस्य सर्वथा दुःखकारिका॥ ( धर्मसमु० 15.34 )

अतः पण्डित वही है जो पाप का सर्वथा परित्याग कर जीवन-यापन कर रहा है। ग्रन्थकार कहते हैं—

पापं च वर्जयेद् धीमान् प्रेत्य देवेषु जायते।
गुण-दोषपरिज्ञानमेतत्पण्डितलक्षणम् ॥ ( धर्मसमु० 15.43 )

मूढ़ के स्वरूप का निरूपण करते हुए वे कहते हैं—

गुण-दोषापरिज्ञानमेतन्मूढस्य लक्षणम्।
गुणेषु गुणसञ्चारो दोषेषु च तथैव च॥ ( धर्मसमु० 15.44 )

धर्मसमुच्चय के 16वें वर्ग में ग्रन्थकार 'नरक' की भयानकता का उल्लेख करते हैं। उनके अनुसार नरक घृण्य प्रदेश है, जहाँ चपलता, पाप का संसर्ग, क्रूरता, व्यर्थवचन, मिथ्या-दृष्टि एवं प्रमाद का बाहुल्य है। इनकी उपेक्षा करनी चाहिये—क्योंकि कुकृत फल का उपयोग नरकलोक में किया जाता है। यथा—

ये नराः कुकृतं कृत्वा पञ्चत्वं यान्त्यमेधसः।
तेषां तु निष्फलं जन्म बीजमुप्तं यथोषरे॥
अल्पमाधुर्यसंयुक्तान् कामान् कटुविपाकिनः।
सेवते यस्त्वसौ मूढः स याति तमसस्तमः॥
किं कृतं मूढ भवता पुत्रदारसुखार्थिना।
दह्यसे नरके चैकः स्वकर्मफलवञ्चितः॥ ( धर्मसमु० 16.16–18 )

कुकर्मी प्रेतयोनि में उत्पन्न होता है। 'प्रेत[1] वर्ग' का यही विवेच्य विषय है। ग्रन्थकार काम धातु के अन्तर्गत चार प्रकार की दुर्गतियों में इसे अन्यतम मानते हैं। प्रेतभवन के स्वरूप का चित्रण करते हुए उनका कहना है कि

स नैति प्रेतभवनं क्षुत्पिपासानलावृतम्।
मुहुर्मुहुः प्रवर्धन्ते वेदना नरकोद्भवाः॥
ज्वालामालाकुलस्यैव शैलस्य सदृशा वयम्।
ज्वलितः शाम्यते शैलः सलिलेनैव सर्वथा॥ ( धर्मसमु० 17.25-26 )

अतः उन्हीं की मुक्ति होती है जो शुभकर्म में लीन रहते हैं। ऐसे प्राणियों से प्रेत योनि का तनिक भी रिस्ता नहीं रह जाता। ग्रन्थकार की यह स्पष्ट उद्घोषणा श्लाघ्य है—

कर्मणो हेतुभूतस्य यत्कृतं फलमागतम्।
यदि मुच्यामहे पापात् प्रेतलोकाद् दुरासदात्॥ ( धर्मसमु० 17.34 )

परद्रोह का परित्याग सुघड़ जीवन के लिये अत्यन्त आवश्यक है। अन्यथा तिर्यग् योनि में उद्भव होता है। ग्रन्थकार 'तिर्यग् वर्ग' में उन समस्त कारणों का निदर्शन करते हैं, जिससे जीव तिर्यग्योनि में उत्पन्न होता है।

परस्परवधा उक्तास्तिर्यग्योनिपरायणाः।
एवं बहुविधैस्तैस्तैर्व्यसनैराकुलं जगत्॥ ( धर्मसमु० 18.6 )

अतः दुष्कर्म न करें, अन्यथा तिर्यक् योनि में प्रादुर्भाव सुनिश्चित है। यथा—

न कुर्याद् दुष्कृतं कर्म मात्सर्योपहतः परम्।
मात्सर्योपहता यान्ति प्रेतास्तिर्यक्षु जन्तवः॥ ( धर्मसमु० 18.7 )

19वें वर्ग में ग्रन्थकार 'क्षुधा' की प्रकृति का बखान करते हैं। उनका मानना है कि क्षुधापीड़ित जीव समाज में कुछ भी कर बैठता है। उसे करणीय-अकरणीय में अन्तर नहीं ज्ञात होता। अतः दान के द्वारा अशुभ नाश ही नहीं, अपि तु क्षुधा को तृप्त किया जाता है। वे कहते हैं–

यत्कुर्वन्त्यशुभं बाला यच्च गच्छन्ति दुर्गतिम्।
तदाहरति दानेन कथयन्ति मनीषिणः॥ ( धर्मसमु० 19.18 )

दुनियाँ के किसी भी सभ्य समाज में 'कौसीद्य' को अनावश्यक एवं अनुचित ठहराया गया है। ग्रन्थकार कौसीद्य को लोभ-मोह का उद्भावक मानते हैं। इसके वशीभूत प्राणी संसार के समस्त दुःखों को भोगता है। यथा—

---

1. प्रेता अपि जरायुजाः ( अभिधर्मकोश—3.9 )।

कौसीद्यं सर्वधर्माणामजरामरकारकम् ।
तेन दोषेण महता नरा दुःखस्य भागिनः ॥ ( धर्मसमु० 20.16 )

जिस जीव में करुणा, दान, शील, क्षान्ति, वीर्य, ध्यान एवं प्रज्ञा नहीं है, उसका उद्धार असंभव है। निर्वाण प्राप्ति के लिये करुणापूर्ण हृदय का उल्लेख करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

प्रयाति देवलोकं च शीलवान् करुणान्वितः ।
कृपान्वितः स पुरुषो चन्द्रमा इव शोभते ॥ ( धर्मसमु० 21.4 )

इसी प्रकार दान की प्रशस्ति करते हुए वे कहते हैं--

यो ददाति सुखं तस्य नीयते जायते सुखम् ।
सुखं भवति दानाद्धि तस्माद् दानं प्रशस्यते ॥
लोकालोककरं दानं गच्छन्तमनुगच्छति ।
गतं च मन्त्रदानेन युज्यते भद्रवत्सलैः ॥
अविसंवादकं स्थानमेतदुक्तं तथागतैः ।
अविसंवादकत्वाच्च नित्यं दानपरो भवेत् ॥ (धर्मसमु० 22·16-18)

'शील' सूर्य की भाँति शोभायमान है। यह सभी धनों में उत्तम है। इसका विकल्प माता-पिता आदि भी नहीं बन सकते—

न माता न पिता नार्था दयिता नापि बान्धवाः ।
न सुखास्ते तथा दृष्टा यथा शीलं सुरक्षितम् ॥ ( धर्मसमु० 23.5 )

शील के स्वरूप का सुन्दर चित्रण ग्रन्थकार ने तथागत के शब्दों में किया है। यथा—

फलं शीलस्य विमलं सुगतेन प्रदर्शितम् ।
आदौ शस्तं तथा मध्ये निधने शस्तमेव तत् ॥

फलं शीलस्य विपुलं सुखात् सुखमनुत्तमम् ।
शीलचर्या परं सौख्यं धनचर्या न तादृशी ॥ ( धर्मसमु० 23·26-27 )

मनुष्य में यदि मनुष्यता है तो वह 'क्षमा' के कारण। वस्तुतः क्षमा ही मनुष्य का आभूषण है। क्षमावान् पुरुष सर्वप्रिय होता है। उसके सुख एवं सौन्दर्य का वर्णन अवर्णनीय होता है। ग्रन्थकार कहते हैं—

सुखावहा सदा नृणां दुःखस्य च विघातिका ।
क्षेमसम्प्रापिका नित्यं विश्वासगुणकारिका ॥

स्वर्गसोपानभूता सा नरकाग्निविनाशिका।
त्रायते प्रेतलोकात् सा तिर्यग्योनौ तथैव च ॥ ( धर्मसमु० 24·11, 13 )

'वीर्य' का अभिप्राय कुशलोत्साह है। इसके विना पुण्य नहीं हो सकता। वीर्य में बोधि प्रतिष्ठित है। भिक्षु अवलोकित सिंह देवलोक अथवा मोक्ष प्राप्ति हेतु वीर्य की आवश्यकता स्वीकार करते हैं—

ध्यानेनारब्धवीर्येण मोक्षं गच्छन्ति पण्डिताः।
भवक्षिप्त इवाकारा देवलोके प्रयान्ति च ॥

यान्यारब्धानि कार्याणि वीर्यवद् बलिना नृणा।
तानि तानि प्रसिद्धानि विपुलानि भवन्ति च ॥ ( धर्मसमु० 25.3, 4 )

उनके अनुसार बोधि की प्राप्ति भी अपने वीर्य से ही होती है। यथा—

वीर्येणावाप्यते बोधिः स्ववीर्येण तथा मही।
अर्हत्त्वं वीर्यवद्भिश्च तस्मान्नाग्निसमा गतिः ॥ ( धर्मसमु० 25.8 )

धर्मसमुच्चय के 26 वें वर्ग में 'ध्यान' के सुख का उल्लेख है। ग्रन्थकार का कहना है कि प्राणी की स्वस्थता एवं समाजोत्थान का हेतु ध्यान ही है। ध्यान के अवलम्बन के बिना सुख, शान्ति एवं समृद्धि, का होना असंभव है। ध्यानज सुख अनुपम है। यथा—

तत्र स्थिता नराः श्रेष्ठाः श्रद्धावन्तो मनीषिणः।
प्रयान्ति परमं स्थानमशोकं हतकिल्विषम् ॥

निर्विषस्कस्य तुष्टस्य नीरागस्यापि धीमतः।
यत्सुखं ध्यानजं भाति कुतस्तस्योपमा परा ॥ ( धर्मसमु० 26.12-13 )

'प्रज्ञा' के द्वारा ही शून्यता का सम्यक्तया ज्ञान संभव है। ग्रन्थकार प्रज्ञाबल को सर्वोत्तम मानते हैं। यथा—

चतुर्णां चैव सत्यानामग्रे द्वे तु प्रकीर्तिते।
बालानां च सदा दृष्टं प्रज्ञाबलमिहोत्तमम् ॥ ( धर्मसमु० 27.7 )

इससे सुघड़ सुहृद् इस परिवर्तनशील संसार में दुर्लभ है—

अमृतानां परं ज्ञानं श्रेयसां निधिरुत्तमम्।
न ज्ञानाच्च परं बन्धुर्न ज्ञानाद् धनमुत्तमम् ॥ ( धर्मसमु० 27. 9)

क्लेशक्षय ही 'निर्वाण' है। वस्तुतः निर्वाण वह मानसिक दशा है, जिसमें भिक्षु जगत् के अनन्त प्राणियों के साथ अपनी मात्र एकता स्थापित करता है। समाज की समस्त कुरीतियों से विरत रहने वाले जीव को निर्वाण सहज ही प्राप्त हो जाता है, अतः मैत्री, करुणा एवं प्रज्ञा अथवा शुभकर्मों से सरोकार रखना ही यहाँ ग्रन्थकार का ध्येय है, जिससे निर्वाण प्राप्ति में सौविध्य मिले। यथा—

शुभकार्येषु सक्तस्य मैत्रीकारुण्यभाविनः।
संसारभयभीतस्य निर्वाणं नातिदूरतः॥ ( धर्मसमु० 28.5 )

बेशक, सत्य साधन से ही सत्य साध्य पर पहुँचा जा सकता है। आर्यचतुष्टयोपासक ही परमानन्द की प्राप्ति करते हैं। ये ही वे मार्ग अथवा साधन हैं- जिनसे सुघड़ समाज की संरचना एवं व्यक्तिगत अभ्युन्नति संभव है—

स मार्गो देशकः श्रेष्ठो यो मार्गो भाषितः शिवः।
येन मार्गेण प्राचीना ध्रुवं याता मनीषिणः॥ ( धर्मसमु० 29.15 )

आदर्श भिक्षु ही समाजोन्नायक होता है। 'भिक्षु' के स्वरूप का निरूपण करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

अर्थानर्थौ समौ यस्य लाभालाभौ तथैव च।
सुखदुःखसमायुक्तो भिक्षुः स खलु कथ्यते॥ ( धर्मसमु० 30.5 )

आज धर्म के मर्म को विना समझे समाज में नाना प्रकार की विसंगतियाँ उठ गई हैं। वस्तुतः धर्मज्ञ अथवा समाज में मात्र भोजन से रिस्ता रखने वाले भिक्षु, जो तत्त्वज्ञ होते हैं समाज में सौहार्द संस्थापित कर सकते हैं। ग्रन्थकार कहते हैं—

यो हिनस्ति न भूतानि मित्रवेत्ता सदाऽक्षयः।
पितृवत् सर्वभूतानि लोकस्तमनुपश्यति ।। ( धर्मसमु० 30.1 )

इस वर्ग में ग्रन्थकार भिक्षु के स्वरूप एवं उसके करणीय तथा अकरणीय रूपों का अनुपम निदर्शन करते हैं, जो लोकोपकारक है।

धर्मसमुच्चय के चौथे उदान में 'पुण्य' प्रशस्ति एवं उसके परिणाम का बखान किया गया है। ग्रन्थकार अपुण्य की निन्दा करते हैं और कहते हैं कि पुण्यवशाद् जीव देवलोक में जाता है—

मानुष्यं सुकृतं ह्येतत् कृते भवति देहिनः।
तेन कर्मविपाकेन स्वर्गलोकेषु जायते॥
प्रियो भवति यस्यात्मा यस्य सौख्ये स्थिता मतिः।
स करोतु महत्पुण्यं देवलोकोपपत्तये॥ (धर्मसमु० 31.10-11)

अतः जीवन के अन्तिम क्षण तक पुण्य करने की प्रेरणा यहाँ प्रदान की गयी है। यथा—

दोषास्त्रयः प्रणश्यन्ति त्रिभिर्दानादिभिर्नृणाम्।
तस्माद् दोषान् परित्यज्य गुणाः सेव्याः प्रयत्नतः ॥ ( धर्मसमु० 31.63 )

सौगतमार्गी जीव देवतुल्य होता है। देवलोक की प्रशस्ति करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं—

यो मनोरथकृत्स्नस्य बहिरन्तश्च सर्वतः।
सर्वलोकः सदालोको देवतागणसेवितः ॥
विराजते गिरिवरो रत्नमाणिक्यसन्निभः।
प्रभूतसलिलो यश्च पद्मिनीभिः समावृतः ॥ ( धर्मसमु० 32.85-86 )

अतः सामाजिक सत्कर्मों द्वारा मानव देवयोनि में जाता है। यथा—

त्रिविधं सुकृतं कृत्वा भावयित्वा च सप्तधा।
त्रिसंख्याकान् रिपून् हत्वा यान्ति देवेषु मानवाः ॥ ( धर्मसमु० 32.63 )

ग्रन्थकार सुख एवं मित्र के स्वरूप का प्रकाशन करते हैं। उनके अनुसार सामाजिक सुख के लिये प्राणी व्याकुल रहता है, जब कि निर्वाण सुख परम सुख है, जिसे धीर जन ही प्राप्त करते हैं—

सा बर्हिर्निहता येन नन्दिसंसारहेतुकी।
स धीरः पारगः श्रेष्ठः सुखी निर्वाणमाश्रितः ॥ (धर्मसमु० 33.7)

"संसर्गजा दोषगुणा भवन्ति" यह लोक प्रसिद्ध उक्ति है। इसी यथार्थ का निदर्शन भिक्षु अवलोकित सिंह 'मित्र' नामक वर्ग में करते हुए कहते हैं—

यादृशेन हि संश्लेषं कुरुते पुरुषः सदा।
तद्दोषात् सदृशो दृष्टः शुभो वा यदि वाऽशुभः ॥ ( धर्मसमु० 34.4 )

'यथा राजा तथा प्रजा' अनिवार्य एवं सार्वभौम सत्य है। 'राजाववादवर्ग' में ग्रन्थकार इसी आधारवाक्य का अवलम्बन करते हुए लोकाभिराम अधिपति की कल्पना करते हैं। यथा—

अपक्षपातिनः श्रद्धा मित्रेण च विहन्यते।
स राजन्यसभाजेता देवलोकाय कल्प्यते ॥ (धर्मसमु० 35.4)

अतः सद्धर्मी राजा ही इस भूमण्डल का अधिकारी है। उसके शान्त एवं समृद्ध रहने से प्रजा भी तदनुरूप जीवन यापन करेगी। सत्कर्मी राजा की प्रशस्ति करते हुए वे कहते हैं—

सत्कर्मनिरतो भृत्यो नृपे सद्‌गुणशालिनि।
जनो निर्मलतां याति शरच्चन्द्र इवाम्बरे॥ (धर्मसमु॰ 35.37)

पूज्य एवं सम्माननीय के प्रति समर्पण का भाव श्रेयस्कर होता है। तथागत के यथार्थ उपदेशों का अवगाहन करते हुए ग्रन्थकार उनको स्तुति करते हैं। उनका कहना है कि जो पुरुष सामाजिक बन्धनों से निवृत्ति पाना चाहते हैं, वे शान्त मन से बुद्धोपदिष्ट मार्गों का अवलम्बन करें, जिससे निर्वृति मिल सके। यथा—

समर्चतीमां नित्यं यः पुरुषः शान्तमानसः।
स मुच्यते भवभयान्निर्वृतिं चाधिगच्छति॥ (धर्मसमु॰ 36.6)

मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है। उसे इस बात का भी गौरव है कि वह चिन्तन शील है, किन्तु विडम्बना यह है कि तमाम सुन्दर एवं कल्याणकारी उपदेशों का अपलाप कर वह मिथ्या चाकचिक्यमय जीवन यापन करने का आदी बनता जा रहा है। परिणाम स्वरूप सनातनी संस्कृति के अजस्र सत्य दगीले पड़ने लगे हैं। इस दाग को दूर करने में धर्मसमुच्चय सार्थक एवं समीचीन प्रतीत हो रहा है। इसकी हर गाथाएँ सारसमन्वित एवं समाजोपयोगी हैं। ग्रन्थकार की दूर-दृष्टि एवं यथार्थ चिन्तन के हम आभारी हैं। धर्मसमुच्चयकार ने स्वयं भिक्षु होकर भी जीवन के निवृत्तिपरक क्षेत्र का वरण न करके प्रवृत्ति मार्गी चिन्तन को प्रस्थापित किया है, जो हजार साल बाद भी उपयोगी बना हुआ है। सम्प्रति व्यक्तिगत एवं सामाजिक सोच, जिसके कारण अव्यवस्था दिख रही है, ऐसी स्थिति में धर्मसमुच्चय के आलोडन से समाजोद्धार सुनिश्चित है॥



# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के 15 वें अंक में 104 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी गई थी । प्रस्तुत अंक में 83 अन्य हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है । इनमें से कुछ ग्रन्थों के तिब्बती में उपलब्ध अनुवाद की सूचना भी दी जा रही है । ]

## ABBREVIATIONS

| | |
|---|---|
| ASB | Asiatic Society of Bengal, Calcutta. |
| ASHA | Asha Archives, Maitidevi, Kathmandu, Nepal. |
| CABATON | Catalogue Sommaire des Mss. Sanscrits et Pālis de la Bibliothéque Nationale, Par A. Cabaton, 1er Facicule. Mss. Sanscrits, Paris, 1907. |
| CAMBRIDGE | Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the University Library, Cambridge, ed. by Cecil Bendall, Cambridge, 1883. |
| COMP./INCOMP. | Complete/Incomplete. |
| DEV | Devanāgarī. |
| IASWR | Buddhist Sanskrit Manuscripts, Microfilm Collection belonging to the Institute For Advance Studies of World Religions, New York. |
| IOL | Catalogue of Sanskrit and Prakrit Manuscripts in the Library of India Office, Vol. II. Part-II, Pp. 1391-1430. |
| KESAR | Kesar Library, Kathmandu, Nepal. |
| MCBMBLJ | Microfilm Catalogue of Buddhist Mss. in Nepal, Vol. I, 1981, ed. by Hidenobu Takaoka, belonging to the Buddhist Library, Japan. |
| N | Newārī. |
| NEPAL-II | Catalogue of Durbar Library, Nepal, Vol, II, ed. by H. P. Shastri. |
| NLK | National Library, Harihara Bhavan, Patana, Kathmandu, Nepal. |
| NP/PL | Nepali Paper/Palm Leaf. |
| PC (Prof. J. UPA.) | Personal Collection of Prof. J. Upadhyaya, Varanasi, India. |
| PCMVV | Personal Collection of Manavajra Vajracharya, Kathmandu. |
| PETROGRAD | Catalogue of Indian Manuscripts. Library of Publication Department, Collection of E. P. Minaev, published by Russian Academy of Sciences, Petrograd, 1918. |
| RAK | Rāṣṭrīya Abhilekhālaya, Kathmandu, Nepal. |
| RASGBI | Royal Asiatic Society of Great Britain and Ireland. |
| SMTUL | A Catalogue of Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan, 1965. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अष्टपीठपूजाविधि<br>Aṣṭapīṭhapūjāvidhi | | RAK<br>IASWR | 14/1154<br>MBB-II-83 |
| अष्टमातृकाबलिविधि<br>Aṣṭamātṛkābalividhi | | RAK | Reel No. H. 146/10 |
| अष्टयोगिनीनाम<br>Aṣṭayoginīnāma | | SMTUL | 344-4 |
| आर्यताराकारिका<br>Āryatārākārikā | | IASWR | WGS-21 |
| आर्यबुद्धविनयतन्त्र<br>Āryabuddhavinayatantra | | SMTUL | 290 |
| ऊर्ध्वपादशुक्लवज्रयोगिनीसाधन<br>Ūrdhvapādaśuklavajra-yoginīsādhana | | PCMVV | — |
| करुणासाधन<br>Karuṇāsādhana | | RAK | Reel No. I. 4/11 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 20 | | |
| ,, | ,, | 14 | | |
| ,, | ,, | 26 | Comp. | |
| Paper | ,, | (199a[5]–b) | | |
| NP | ,, | 6 | | |
| Paper | ,, | 49 | | |
| NP | ,, | (53–60) | | |
| ,, | Dev. | 5 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| कालचक्रमण्डल<br>Kālacakramaṇḍala | | IOL | 7734 |
| कुम्भसाधन<br>Kumbhasādhana | | ASHA | 2.702 |
| कुलिशेश्वरगुह्य<br>Kuliśeśvaraguhya | | RAK | 4/918 |
| गुरुमण्डलार्चन<br>Gurumaṇḍalārcana | | " | Reel No. H. 123/21 |
| ज्ञानडाकिनीसाधन<br>Jñānaḍākinīsādhana | | " | 3/363 |
| तत्त्वप्रकाश<br>Tattvaprakāśa<br>No. 2241 [Wi. 120a[1]–120b[3]]<br>De-Kho-na-ñid rab-tu bstan-pa shes-bya-ba. | अद्वयवज्र<br>Gñis-med rdo-rje<br>Advayavajra | NLK | 140 |
| तत्त्वसंग्रहतन्त्र<br>Tattvasaṁgrahatantra | | CAMBRIDGE | Add. 1653 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | Dev. | 10 (78–87) | | |
| NP | N | 18 | Comp. | |
| ,, | ,, | 21 | ,, | |
| ,, | ,, | 13 | ,, | |
| PL | ,, | 7 | Incomp. | Damaged |
| ,, | Bhujimola | 7 | ,, | |
| ,, | — | 16 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| दशकर्म<br>Daśakarma | | MCBMBLJ | CH. 152-A<br>CH. 246<br>CH. 254 |
| दशकर्मक्रियाविधि<br>Daśakarmakriyāvidhi | | SMIUL | 162 |
| दशकर्मप्रतिष्ठा<br>Daśakarmapratiṣṭhā | | MCBMBLJ | DH. 393 |
| दशक्रियाविधान<br>Daśakriyāvidhāna | | ,,<br>RAK | CH. 25-C<br>1/1697ka[2] |
| दशाकुशलकर्मफलनामशास्त्र<br>Dasākuśalakarmaphala-nāmaśāstra | दिवाकरेन्द्र<br>Divākarendra | NLK<br>CAMBRIDGE | 91<br>Add. 1585 |
| दोहाकोषसारार्थपञ्जिका<br>Dohākoṣasārārthapañjikā | महायोगीश्वर तिल्लोपाद<br>Mahāyogīśvara Tillopāda | NLK | 104 |
| धर्मधातुमण्डलक्रिया<br>Dharmadhātumaṇḍalakriyā | | ASHA | 2.723 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 110 | | |
| ,, | ,, | 7 ( 1b-7 ) | | |
| ,, | ,, | 48 ( 1b-48 b) | | |
| Paper | ,, | 20 | | |
| NP | ,, | 28 | | |
| ,, | ,, | 21 | | |
| PL | Bhujimola | 6 | Comp. | |
| NP | N | 4 | Incomp. | |
| Paper | ,, | (1a-1b) | | XVIIth cent. |
| PL | ,, | 14 | ,, | |
| NP | ,, | 34 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| नवरत्नावलोकन<br>Navaratnāvalokana | | RAK | 5/252 |
| न्यास-स्नानविधि<br>Nyāsa-snānavidhi | | ,, | Reel No. E. 127/18 |
| पञ्चमहारक्षासूत्र<br>Pañcamahārakṣāsūtra | | ,, | Reel No. E. 273/16 |
| पञ्चरक्षाहृदयमालामन्त्र<br>Pañcarakṣāhṛdayamālāmantra | | ,, | Reel No. E. 280/26 |
| पापपरिमोचन<br>Pāpaparimocana | | CAMBRIDGE | Add. 1276 |
| पुण्यप्रोत्साहन<br>Puṇyaprotsāhana | | RASGBI | 26 |
| प्रतिमालक्षणविवरण<br>Pratimālakṣaṇavivaraṇa | | CAMBRIDGE | Add. 1706-IV |
| प्रतिष्ठाविधि<br>Pratiṣṭhāvidhi | | KESAR | 131 |
| बलितत्त्व<br>Balitattva | | RAK | $1697\frac{2}{8}$ |
| बलिमाला<br>Balimālā | सुमतिसिंह<br>Sumatisiṁha | KESAR | 37 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 10 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 12 | ,, | |
| ,, | N | 172 | ,, | |
| ,, | ,, | 5 | ,, | |
| Paper | ,, | 65 | | |
| ,, | ,, | 24 | | A.D. 1785 |
| PL | ,, | 17 | ,, | |
| NP | ,, | Folding Book | ,, | |
| PL | Bhujimola | 34 | ,, | |
| ,, | N | 22 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| बलिविधान<br>Balividhāna | | RAK | Reel No. E. 35/7 |
| बाह्यचर्या<br>Bāhyacaryā | | IASWR | MBB-III-3 |
| बीजाक्षरमन्त्रपदासन<br>Bījākṣaramantrapadāsana | | ASHA | 2.596 |
| बुद्धप्रतिमालक्षण<br>Buddhapratimālakṣaṇa | | CAMBRIDGE<br>SMTUL | Add. 1706-III<br>476-VII |
| बोधिचर्याप्रस्थानरत्नराज<br>Bodhicaryāprasthānaratnarāja | | IASWR | MBB–II–210 |
| बौद्धदेवताध्यानगर्भभाषासंगीत<br>Bauddhadevatādhyāna-garbhabhāṣāsaṁgīta | | RAK | 5/275 |
| बौद्धसाम्प्रदायिकसपर्या<br>Bauddhasāmpradāyikasaparyā | | " | 1/1491 |
| मण्डलोपायिका<br>Maṇḍalopāyikā | पद्मश्रीमित्र<br>Padmaśrīmitra | SMTUL | 280 |
| मन्त्रसंग्रह<br>Mantrasaṁgraha | | ASHA | 125 |
| महापाराजिका<br>Mahāpārājikā | | PETROGRAD | 286 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| N P | N | 31 | Comp. | |
| ,, | ,, | 40 | | |
| ,, | ,, | 37 | ,, | |
| PL | ,, | 7 | ,, | XIIIth Cent. |
| Paper | ,, | 20 | Incomp. | |
| NP | ,, | 10 | | |
| ,, | ,, | 29 | Comp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| PL | ,, | 14 | Incomp. | Fol. 8 missing. |
| NP | ,, | 18 | Comp. | |
| Paper | | 23 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| योगसार<br>Yogasāra | नागार्जुन<br>Nāgārjuna | RAK<br>" | 1/37<br>Reel No. E. 699/23 |
| योगसिद्धान्तबौद्धसिद्धितन्त्र<br>Yogasiddhāntabauddhasiddhitantra | | IASWR | MBB-I-158 |
| योगाम्बर-आराधनाविधि<br>Yogāmbara-ārādhanāvidhi | | " | MBB-I-142 |
| योगिनीजालसंवरतन्त्र<br>Yoginījālasaṁvaratantra | | RAK | 4/20 |
| योगिनीहृदय<br>Yoginīhṛdaya | | ASHA | 1.795 |
| रत्नगुणसमुच्चयगाथा<br>Ratnaguṇasamuccayagāthā- | | RAK | Reel No. E. 315/11 |
| लक्षाभिधानतन्त्रोद्धृतलब्धाभिधानतन्त्र<br>Lakṣābhidhānatantroddhṛta-labdhābhidhānatantra | वज्रपाणि<br>Vajrapāṇi | KESAR | 225 |
| लोकेश्वरकर्मविपाक<br>Lokeśvarakarmavipāka | | RAK | Reel No. H. 390/3 |
| लोकोत्तरक्रियाविधि<br>Lokottarakriyāvidhi | | ASHA | DH. 284 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 8–129 | | |
| ,, | ,, | 25 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 26 | ,, | |
| ,, | ,, | 50 | | A. D. 1859. |
| PL | ,, | 6 | ,, | |
| NP | ,, | 2 | ,, | |
| ,, | ,, | 56 | Comp. | |
| PL | Golamola | 29 | Incomp. | |
| NP | ,, | 9 | Comp. | |
| ,, | ,, | 24 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वज्रयोगिन्युत्पलगाथा<br>Vajrayoginyutpalagāthā | | IASWR | MBB-II-168 |
| वज्रवीरमहाकालतन्त्रहृदय<br>Vajravīramahākālatantrahṛdaya | | SMTUL<br>,, | 348-I<br>420-XI-I |
| वाराहीकल्पमन्त्र<br>Vārāhīkalpamantra | | RAK | 4/17 |
| वारिशास्त्र<br>Vāriśāstra | | KFSAR | 135 |
| वास्तुनागपरीक्षाविधि<br>Vāstunāgaparīkṣāvidhi | | IASWR | MBB-I-107 |
| वास्तुविधि<br>Vāstuvidhi | | ,,<br>,, | MBB-II-49<br>MBB-II-253 |
| विद्याधर्युपहृदय<br>Vidyādharyupahṛdaya | | ,, | MBB-II-228 |
| विविधक्रियाविधि<br>Vividhakriyāvidhi | | RAK | Reel No. E. 625/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 12 | | |
| Paper | ,, | ( 1a[1]-14a[2] ) | | |
| ,, | ,, | 18 | | |
| NP | ,, | 145 | Comp. | |
| PL | Golamola | 25 | ,, | |
| NP | ,, | 7 | | A. D. 1486 |
| ,, | ,, | 8 | | |
| ,, | ,, | 6 | | |
| ,, | ,, | 3 | | |
| ,, | ,, | 93 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| शान्तिदेवजीवनचरित<br>Śāntidevajīvanacarita | | ASB | 52 |
| शिष्यानुग्रहविधिनाम<br>Śiṣyānugrahavidhināma | शबरी<br>Śabarī | RAK | 1/1697 Kha[2] |
| No. 1562 [Za. 217a[6]–222a[1]] | | PE. (Prof. J. UPA.) | |
| No. 1589 [Ha. 105b[5]–107a[7]] | जयसेन | ” | |
| Slob-ma-rjes-su-gzuṅ-baḥi<br>Cho-ga shes-bya-ba. | Jayasena | | |
| शिष्यलेख<br>Śiṣyalekha | चन्द्रगोमिन्<br>Candragomin | SMTUL | 389 |
| No. 4183 [Ṅe. 46b[3]–53a[6]] | | CAMBRIDGE | Add. 1161 |
| Slob-ma-la spriṅs-paḥi<br>spriṅ-yig | | PETROGRAD | 282 |
| No. 4497 [65b[6]–72a[6]]<br>Slob-ma-la ḥphrin-paḥi spriṅ-yig | | | |
| शीतज्ञानमाला<br>Śītajñānamālā | | RAK | 4/1171 |
| षडक्षरीमन्त्र<br>Ṣaḍakṣarīmantra | | IOL | 7725 |
| षोडशीनित्यातन्त्रेषु कादिमतम्<br>Ṣoḍaśīnityātantreṣu kādimatam | | RAK | Reel No. H. 368/32 |
| षोडशीमानसीभावचक्र<br>Śoḍaśīmānasībhāvacakra | | ASB | 110 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 3 | Comp. | 14th Century |
| ,, | ,, | 9 ( 8+1 ) | Incomp. | |
| Note Book | Dev. | 13 ( 8–21 ) | Comp. | |
| ,, | ,, | 4 ( 23–26 ) | ,, | |
| Paper | ,, | 9 | | |
| PL | N | 8 | | A. D. 1084. |
| Paper | Dev. | 7 | | |
| PL | Rañjanā | 18 | | |
| Paper | | 1 | ,, | |
| NP | N | 32 | ,, | |
| ,, | ,, | 22 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| सद्धर्मपाराजिका<br>Saddharmapārājikā | | RAK | 3/250 |
| समावर्तनविधि<br>Samāvartanavidhi | | MCBMBLJ | CH.296–J |
| सम्यग्विधान<br>Samyagvidhāna | | ,, | CA.63 |
| सर्वकुलतत्त्वसिद्धिविधिविस्तारतन्त्र<br>Sarvakulatattvasiddividhi-vistāratantra | | KESAR | 143 |
| सर्वबुद्धडाकिनीहृदय<br>Sarvabuddhaḍākinīhṛdaya | | MCBMBLJ | CH. 180–C |
| | | ,, | DH. 117 |
| | | ,, | DH. 132 |
| सर्वयोगिनीकर्मबलिविधि<br>Sarvayoginīkarmabalividhi | | ASB | 108 |
| | | ,, | 109 |
| सहस्राहुतिहोमक्रिया<br>Sahasrāhutihomakriyā | | RAK | Reel No. E. 127/4 |
| संक्षिप्तचक्रसंवरबलिविधि<br>Saṁkṣiptacakrasaṁvarabalividhi | | ,, | 5/229 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 3 | Comp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 14 | | |
| PL | Guptākṣara | 138 | Incomp. | |
| NP | N | 15 | | |
| ,, | ,, | 6 | | |
| ,, | ,, | 4 | | Missing Fol. 1 & 2 |
| PL | ,, | 2 | | 13th Century. |
| ,, | Bengali | ( 7-8 ) | | |
| NP | ,, | 30 | Comp. | |
| PL | Bhujimola | 15+1 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| संक्षिप्तगुह्यपूजा<br>Saṁkṣiptaguhyapūjā | | MCBMBLJ | KA-13-I |
| संवरविशुद्धि<br>Saṁvaraviśuddhi | | ,, | CH.238 |
| संवरसमाधिपूजा<br>Saṁvarasamādhipūjā | | ,, | CH. 244 |
| सिन्दूरमण्डलदीक्षागीत<br>Sindūramaṇḍaladīkṣāgīta | | ,, | CA. 26 |
| सेकनिर्देशपञ्जिका<br>Sekanirdeśapañjikā | रामपाल<br>Rāmapāla | PETROGRAD | 283 |
| स्तूपलक्षणकारिका<br>Stūpalakṣaṇakārikā | आचार्य भद्रव्यूह<br>Ācārya Bhadravyūha | RAK | 3/366 |
| स्तूपलक्षणकारिकाविवेचन<br>Stūpalakṣaṇakārikāvivecana | | ,, | 3/366 |
| हेरुकतन्त्रपुरश्चरण<br>Herukatantrapuraścaraṇa | | ,, | 4/1080 |
| हेवज्रभ्रमहरनामसाधन<br>Hevajrabhramahara-<br>nāmasādhana | रत्नाकरशान्तिपाद<br>Ratnākara-<br>Śāntipāda | ASHA<br>CABATON<br>PCMVV | 706<br>47<br>— |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 6 (1b-6b) | | |
| ,, | ,, | 6 | | |
| ,, | ,, | 28 | | |
| ,, | ,, | 54 | | |
| Paper | ,, | 11 | | |
| PL | Bhujimola | 3 (1–3) | | |
| ,, | ,, | 5 (3–7) | | |
| NP | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 20 | | |
| ,, | Dev. | (23–32) | | |
| ,, | NP | 11 | | |

# चण्डाली योग में प्राथमिक साधनाएँ

**—ठाकुरसेन नेगी—**

[ 'धोः' के 7वें अंक में नरोपा ( नडपाद ) की छः योग साधनाओं में प्रथम चण्डाली साधना का संक्षिप्त परिचय दिया गया था। प्रस्तुत अङ्क में इसी चण्डाली साधना की पाँच प्राथमिक साधनाओं का विवेचन किया जा रहा है। संक्षेप में इस साधना विधि में सफलता प्राप्त करने के लिये साधक को दीर्घ अवधि तक साधना करनी होती है। प्रारम्भ में उसे कम से कम वस्त्र का प्रयोग करना होता है और शरीर को ताप ( ऊर्जा ) पहुँचाने के लिये अग्नि का सहारा लेने से विरत रहना पड़ता है। साधक को ब्रह्मचर्य पालन करना होता है, क्योंकि इस योग प्रक्रिया से उत्पादित ( यौवन ) शक्ति से चण्डाली की दक्षता का प्रगाढ सम्बन्ध है। बिन्दुक्षरण इसके लिये एक घातक प्रहार है। इसलिये साधक को इसकी रक्षा के लिये प्रयत्नशील रहना चाहिये तथा अपने मन में उठे हुए राग को मनुष्य के कुलषित शरीर पर ध्यान करते हुए उससे उबरना चाहिये।

साधक के शरीर के भीतर इस विधि से शारीरिक और चैतसिक शक्ति के समुत्पन्न होने पर साधक में स्वतः चैतसिक शरीर की चण्डाली ( ऊर्जा ) विकसित हो जाती है। उसके शरीर का प्रत्येक आणविक ( सूक्ष्म ) अवयव चण्डाली के प्रचण्ड ताप से ओत-प्रोत हो जाता है, जिसके प्रभाव से उसके भीतर वह सहनशक्ति आ जाती है, जिससे वह अतिशीत का सुगमता से अतिक्रमण कर सकता है। ]

तिब्बत में चण्डाली ( तुम्मों ) योगप्रणाली से शरीर के भीतर योगप्रक्रिया के द्वारा चण्डाली ( प्राण ऊर्जा ) का उत्पाद करने की प्रथा रही है। तन्त्र साहित्य में सम्पूर्ण आलय ( प्रकृति ) के निलय से प्राण को खींचने ( प्राणाहार ) की क्रिया ही चण्डाली के नाम से अभिहित है। साधक ( योगी ) शरीर के भीतर प्राण संचित कर उसका प्रयोग वीर्य को सूक्ष्म चण्डाली ( दहनशील ) शक्ति में डाल कर एक भौतिक चित्तात्मक चण्डाली ( ऊष्मा ) का सृजन भीतर ही भीतर करता है, जो ( मस्तिष्क के ) शिरोभाग से लेकर पैर के अंगूठे तक के समस्त नाड़ी जाल तक पहुँचता है।

यह विधि केवल उन्हीं को परिज्ञात हो पाती है, जो अध्यात्म दृष्टि से सम्पन्न हैं। यह विधि चित्त में होने वाली प्रक्रिया से शारीरिक नाड़ीजाल में घटित क्रिया का प्रतिरूप है। मुख्य नाड़ियाँ तीन तरह की बताई गई हैं। इन तीनों नाडियों से संयुक्त पूरा नाडीजाल बिछा होता है, जिनके द्वारा प्रत्येक चक्र तक प्राण एवं बिन्दु का संवाहन होता है, शरीर के अंग-प्रत्यंग में प्राण एवं बिन्दु का संचार होता है। साधक द्वारा चण्डाली की विधि अपनाते समय सूक्ष्मतम आभास, ध्यान, मुद्रा, प्राणायाम, चित्त की नाडी( स्नायु )प्रणाली का नियन्त्रण और अनेक शारीरिक क्रियाएँ अपेक्षित होती हैं। इन सबको प्रस्तुत निबन्ध में शास्त्रीय ढंग से समझाने का प्रयत्न किया गया है। परन्तु जैसा कि तिब्बत के आचार्यों ( गुरुओं ) को अभीष्ट है, चण्डाली के

साधक को इस क्रिया की सिद्धि के लिये सिद्ध योगी से प्रारम्भिक दीक्षा लेना और उसका व्यक्तिगत सम्पर्क प्राप्त करना आवश्यक है।

योग की इस विधि में सफलता पाने के लिये साधक को दीर्घ अवधि तक साधना करनी होती है। प्रारम्भ में उसे कम से कम वस्त्र का प्रयोग करना होता है और शरीर को ताप पहुँचाने के लिये अग्नि का सहारा लेने से विरत रहना पड़ता है। ऐसे साधक फर अथवा ऊनी वस्त्रों का प्रयोग नहीं करते तथा अग्नि का चयन भी नहीं करते। साधक को ब्रह्मचर्य व्रत का पालन करना चाहिये, क्योंकि योग क्रिया से उत्पादित यौन शक्ति से चण्डाली की दक्षता का प्रगाढ सम्बन्ध है।

घर के भीतर या घर के समीप रह कर यह क्रिया नहीं की जानी चाहिये। इसका प्रयोग आश्रम के किसी एकान्त भाग में या फिर पर्वत की सुदूर कन्दरा में करना चाहिये, जो स्थानीय निवास से हट कर हो और जहाँ की वायु, धुंआ और नगरीय एवं ग्रामीण पर्यावरण में पाये जाने वाले विषाक्त कणों से असम्पृक्त हो। ऐसा स्थान ढूँढ कर काफी समय तक अपने गुरु ( पथ-प्रदर्शक ) के अतिरिक्त किसी मनुष्य को न देखते हुए साधना का अभ्यास करना चाहिये। गुरु बीच में जिज्ञासु साधक की प्रगति का आकलन करने के लिये उससे मिलते रहेंगे। साधना की प्रारम्भिक अवस्था में योग की प्रक्रिया ( साधना ) प्रातःकाल सूर्योदय से पहले करनी चाहिये, जबकि प्रकृति और भूमि की चुम्बकीय तरंगें कम से कम बाह्य प्रभाव से युक्त होती हैं। एक बार साधना ( क्रिया ) सिद्ध हो जाने पर उसका अभ्यास कहीं पर भी और किसी भी समय किया जा सकता है।

मनुष्य के शरीर के भीतर योगविधि से शारीरिक और चैतसिक शक्ति के समुत्पन्न होने पर साधक में स्वतः चैतस शरीर की ऊर्जा ( चण्डाली ) विकसित हो जाती है। उसके शरीर का प्रत्येक आणविक सूक्ष्म अवयव चण्डाली ( ताप, ऊर्जा ) की प्रचण्ड गर्मी ( ताप ) से ओतप्रोत हो जाता है, जिसके प्रभाव से साधक के भीतर वह सहनशक्ति आ जाती है, जिससे वह शरीर पर सूती वस्त्र धारण कर अथवा दिगम्बरावस्था में भी अति शीत का सुगमता से अतिक्रमण करता है[1]।

साधक की सफलता के परिज्ञान के लिये गुरु उसकी बार-बार परीक्षा लेता है। मदाम डेविड-नील ( Madame David Neel )[2] ने इस तरह के परीक्षण का एक हृदयग्राही चित्र उपस्थित किया है—"साधक परीक्षा के लिये शीतकालीन रात्रि के मध्य किसी नदी अथवा झील के किनारे ले जाये जाते हैं। अगर उस प्रदेश की सभी नदियाँ बर्फ से ढक गई हों, तो बर्फ में गुहा ( विवर ) तैयार की जाती है, जहाँ साधक बैठ कर अपनी सहनशक्ति का परिचय देता है। प्रायः पूर्णिमा की रात इसके लिये उपयुक्त समझी जाती है और हवा यदि तेज हो तो और भी अच्छा माना जाता है। तिब्बत में सर्दियों में ऐसी रातों का अभाव नहीं होता।

1. इसका संकेत इह्वान्स वेन्त्स कृत "टिब्बेट्स ग्रेट योगी मिलारेपा" नामक रचना के 170 पृ० पर अंकित है।
2. देखिये—अलेकजेन्ड्रा डेविड-नील, विद मिस्टिक्स एण्ड मैजीशियन्स इन टिब्बेट, लंदन, 1931, पृ० 227–229.

नव साधक भूमि पर सुखासन में और प्रायः नग्नावस्था में आसन जमाते हैं। बर्फ के जल में सूती चादरें डुबा ली जाती हैं और प्रत्येक साधक को उनमें से एक चादर अपने शरीर में लपेट कर उसे सुखाना होता है। चादर के सूखते हो उसे फिर जल में भिगोते हैं और यथापूर्व शरीर पर ही उसे फिर सुखाते हैं। सूर्योदय तक यह सिल-सिला चलता रहता है। उस समय तक साधकों द्वारा शरीर पर सुखाई गई चादरों की संख्या के आधार पर उन्हें इस साधनाभ्यास में पारंगत या विजयी घोषित किया जाता है। आभ्यन्तर साधना की इस विधि में प्रयुक्त चादर मुख पोंछने की साधारण तौलिया जैसी होती है, वहीं कुछ अन्य चादरें बड़े शाल जैसी प्रयोग में लायी जाती हैं। चण्डाली-साधक के लिये कम से कम तीन गीली चादरों का सुखाया जाना आवश्यक होता है। इनमें सूती कमीज अथवा सूती चोगा होता है। चण्डाली साधना में तिब्बत के महायोगी मिलारेपा ने अपने गुरु मरपा के निर्देशन में असाधारण शक्ति प्राप्त की। मिलारेपा के आठ प्रधान शिष्यों में सभी को इस योग में सिद्धि प्राप्त थी, जैसा कि मिलारेपा के जीवन चरित[1] में इसका विवेचन है।

शरीर के भीतर चण्डाली ( ताप-ऊर्जा ) जगाने की दूसरी यौगिक क्रिया बर्फ पर नंगे बैठने की है। योगी के पार्श्व में चारों ओर बर्फ के पिघलने की मात्रा से उसकी सिद्धि का सहज अनुमान लगाया जाता है।

चीनी आक्रमण के पूर्व तिब्बत के मठों में मिलारेपा की परम्परा के योगियों की बात असन्दिग्ध है। कई युरोपवासियों को वैसे साधक मिले हैं, जिन्हें उत्तरध्रुवीय जैसी तिब्बत की जाड़े को ऋतु से अप्रभावित देखा गया है। हिमालय के विभिन्न प्रदेशों में ऐसे साधक योगियों की अनुश्रुतियाँ प्रचलित हैं। वर्तमान समय में सन् 1982 ई० में हारवर्ड मेडिकल स्कूल ( अमेरिका ) के अनुसंधानकर्ता डॉ० हर्बर्ट बेन्सन अपने पाँच सहयोगी वैज्ञानिकों के साथ भारत आये थे। असल में उन्हें परमपूज्य दलाई लामा जी ने कतिपय ध्यान प्रक्रियाओं के परिणामों की परीक्षा के लिये खासतौर से बुलाया था। डॉ० बेन्सन ने देखा कि 'तुम्मों' ध्यान से तीन तिब्बती लामाओं ने अपने शरीर के भोतर के तापमान को ज्यों का त्यों रहने दिया, लेकिन एक घण्टे में अपनी त्वचा के तापमान में 1 से 8 अंश तक वृद्धि कर ली।

इससे सिद्ध होता है कि आधुनिक चिकित्सकों की यह धारणा कि मन का शरीर के स्नायु-तन्त्र या नाडीतन्त्र पर अधिकार नहीं होता, सही नहीं है और इसे अवश्य ही बदला जाना चाहिये।

ध्यान द्वारा तापमान में वृद्धि की जाँच के इस प्रयोग में तिब्बती लामाओं के देह के कई हिस्सों पर, जैसे रीढ़, पिंडली, नाभि, हथेलियों, हाथ-पैर की उंगलियों पर सूक्ष्म तापग्राही तार टेप से जड़ दिये गये थे। लामाओं का ध्यान एक घण्टे तक चला और उसके दौरान मीटरों पर तापमान की घट-बढ़ बराबर दर्ज होती देखी गई।

---

1. देखिये—टिब्बेट्स ग्रेट योगी मिलारेपा, पृ० 41, 305.

परीक्षण के अन्त में डॉ० बेन्सन ने अपने वक्तव्य में बताया कि ध्यानी लामा लोग 'तुम्मों', जिसे कि हम अन्तर्वह्नियोग अथवा अन्तर्ज्योतियोग कह सकते हैं, इसलिये करते हैं जिससे कि वे सारे मानसिक कषाय भस्म हो जायं, जो उन्हें सम्यक् दर्शन नहीं करने देते। जीवन और जगत् के बारे में साधारण मानव के दृष्टि-दोष ही उसे परम सत्य का साक्षात्कार नहीं देते। इसीलिये तो मन को मोक्ष और बन्धन का भी कारण कहा गया है।

## चण्डाली योग की पाँच प्राथमिक साधनाएँ

चण्डाली योग के अनुशिक्षण में पाँच प्राथमिक साधनाएँ क्रमशः निम्नलिखित हैं—

1. शून्यता का संदर्शन या काय की शून्यता का प्रत्यक्षीकरण।
2. मुख्य नाडियों का प्रत्यक्षीकरण।
3. प्राणवायु साधना का पर्यवेक्षण।
4. बिन्दु साधना के कौशल का अभ्यास।
5. शारीरिक साधना का अभ्यास।

### 1. शून्यता का संदर्शन या काय की शून्यता का प्रत्यक्षीकरण

साधक पहले अपने गुरु की प्रार्थना करता है, जिससे वह चण्डाली ( चण्डाग्नि ) का विकास कर सके। तत्पश्चात् वह बुद्ध वैरोचन की सात अधिष्ठित प्रतिमाओं के मध्य पालथी मार कर पद्मासन में बैठता है तथा कमल प्रतिमा की ओर अपने दोनों हाथों को एक के ऊपर एक करके नाभि के नीचे रखता है और तीर की भाँति अपनी सुषुम्ना ( अवधूती ) नाडी को कसता है। वह अपने कण्ठ को थोड़ा झुकाकर कण्ठचक्र को दबाता है। इस बीच जीभ को तालु पर रखता है तथा आँख को नाक की ठोर पर। तब साधक देखता है कि उसका शरीर अपने इष्टदेव ( संरक्षक बुद्ध ) के सदृश हो गया है। लेकिन साधक का शरीर भीतर से गुब्बारे के सदृश शून्य ( रिक्त ) है। सिर से लेकर पैर की अंगुलियों के अग्र भाग तक केवल खालीपन है, शून्यता है। उस समय यदि वह सम्पूर्ण शरीर को पूर्ण रूप से शून्य ( रिक्त ) नहीं देख पाता, तो उसे अपने शरीर के एक भाग को एक समय में ऐसा देखना चाहिये। उदाहरण के लिये जिस प्रकार वह सिर की शून्यता को एक बार में देख सकता है, ठीक उसी प्रकार उसे कण्ठ, हृदय, नाभि आदि में भी देखना चाहिये। साधक यह तब तक देखता रहे, जब तक कि उसे पूर्णरूप से शून्यता का स्पष्ट बोध न हो जाय। इसके बाद साधक को अपने शरीर के विभिन्न आयतनों को देखना चाहिये। जैसे सरसों की भाँति सूक्ष्म या समग्र सृष्टि के समान बृहत् पदार्थों को भी वह भीतर से शून्य या रिक्त देखे। उपर्युक्त विधियों द्वारा इस साधना का तब तक परिश्रम-पूर्वक अभ्यास करना चाहिये, जब तक कि उसे शरीर की शून्यता का स्पष्ट दर्शन न हो जाय।

### 2. मुख्य नाडियों का प्रत्यक्षीकरण

साधक को जब शरीर की शून्यता का स्पष्ट बोध हो जाता है, तब उसे सुषुम्ना शीर्ष

( अवधूती ) नाडी को शरीर के मध्य भाग में देखना चाहिये। इस अवधूती नाडी का ऊपरी शिखर ( ऊर्ध्व भाग ) शरीर के ऊपरी हिस्से तक जाता है तथा दोनों भौंहों के मध्य में झुका रहता है। इसका अधः भाग नाभि के नीचे चार अङ्गुल तक जाता है तथा चौड़ाई में यह रस्सी के गुच्छे के आकार का होता है। इसका बाहरी रंग सफेद तथा भीतरी रंग लाल होता है। संवरोदयतन्त्र में कहा भी है—

संवृता मध्यभागेन हृत्सरोरुहमध्यगा।
कदलीपुष्पसंकाशा लम्बमाना त्वधोमुखी॥
तैलवह्निशिखोद्दीप्ता बोधिचित्तसमावहा।
सावधूती तु विज्ञेया सहजानन्ददायिका॥ ( 7.17-18 )

इस समय साधक को अन्य दो मुख्य नाडियों ( ललना-रसना ) को भी देखना चाहिये। रसना ( दक्षिण ) नाडी की चौड़ाई एक तेज धनुष के तीर की भाँति होती है तथा इस नाड़ी का रंग थोड़ा लाल सफेदी को साथ लिये होता है। ललना ( वाम ) नाड़ी का इसके विपरीत रंग होता है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

ललना प्रज्ञास्वभावेन रसनोपायसंस्थिता।
अक्षोभ्यावहा ललना रसना रक्तवाहिनी। ( हे. त. I. I. 14-15 )

सम्पुटोद्भवतन्त्र का भी कहना है—"ललना अतृप्ता च स्वभावेन वामपार्श्वे अक्षोभ्यावहा। रसना सर्वरसं ददाति कवलयति वा दक्षिणपार्श्वे रक्तवहा।"

ये दोनों नाड़ियाँ आमने-सामने साथ-साथ अवधूती शिखर ( शीर्ष ) से आधा इंच अलग-अलग चलती हैं, इनके ऊपरी शिखर के ऊपरी भाग तक पहुँचती हैं और फिर नाक के दोनों नासारन्ध्रों तक वक्र होकर चलती हैं। इस प्रकार उपर्युक्त तीनों मुख्य नाड़ियाँ[1] शून्य सीधी स्पष्ट दिखाई देने वाली और पारदर्शी हैं।

कुछ सम्प्रदाय के लोग ऐसा भी कहते हैं कि सुषुम्ना ( अवधूती ) शीर्ष उतना सघन होता है, जितना तीक्ष्ण तीर होता है। इसी प्रकार अन्य दो नाड़ियाँ ( ललना-रसना ) भी उतनी ही सघन होती हैं, जैसे गेहूँ का डण्ठल। अतः साधक को वाम-दक्षिण ( ललना-रसना ) की नाड़ियों

1. मुख्य नाड़ियाँ—मध्य, दक्षिण और वाम ( अवधूती, रसना और ललना ) नाड़ियाँ हैं, ये तीनों मुख्य नाड़ियाँ शरीर के मध्यभाग में अवस्थित रहती हैं तथा एक दूसरे के समानान्तर चलती हैं। दक्षिण नाड़ी सूर्य से सम्बन्धित है, तथा वाम नाडी चन्द्र से और मध्य नाड़ी दोनों ( चन्द्र-सूर्य ) के एकता को प्रतीक है। दक्षिण-वाम नाड़ो सांसारिकता से सम्बन्धित है। मध्य नाड़ी निर्वाण की ओर ले जाती है। इस प्रकार इन तीन मुख्य नाड़ियों का स्पष्ट बोध नाड़पाद के छः योगों के लिये पूर्वाधार है।

को उसी तरह देखना चाहिये, जैसे बकरी के बच्चे की आन्तरिक तन्तु कोशिकाओं को। सुषुम्ना-शीर्ष ( नाडी ) को नीले रंग का देखा जाना चाहिये तथा दक्षिण ( रसना ) नाडी को लाल एवं वाम ( ललना ) नाडी को सफेद।

इसी प्रकार कुछ अन्य परम्परा वालों का मत है कि तीनों नाड़ियाँ बाहर से सफेद तथा भीतर से लाल होती हैं। यद्यपि इनमें कई प्रकार का भेद है, पर साधक इनमें से किसी एक को चुन कर साधना कर सकता है।

कुछ तन्त्र-ग्रन्थों में ऐसा भी बतलाया गया है कि सुषुम्ना शीर्ष का ऊर्ध्व शिखर उष्णीष चक्र ( ब्रह्मरन्ध्र )[1] तक पहुँचता है तथा इसका निचला शिखर अधः के सम्पूर्ण गुह्य अंगों या गुह्यचक्र तक जाता है। लेकिन टशी नमज्ञल[2] समझते हैं कि साधक को ऊपर के विवेचन को ही लेना या अपनाना चाहिये। जब साधक को उपर्युक्त इन तीन मुख्य नाड़ियों का स्पष्ट बोध हो जाता है, तब साधक क्रमशः शिरस्, कण्ठ, हृदय तथा नाभि इन चार चक्रों[3] को देखता है।

---

1. यह सिर के सर्वोच्च शिखर पर, अर्थात् ऊष्णीष चक्र पर गुप्त छिद्र के रूप में स्थित होता है। यह वही निःसरण मार्ग है, जिस द्वार से साधक की चेतना ( चित्त ) निकल कर बुद्ध की पवित्र भूमि में जन्म लेती है।

2. Zab Lam Chos Drug Gi Khrid Yig.

3. इन चार चक्रों का स्वरूप हेवज्रतन्त्र में इस प्रकार वर्णित है—

धर्मसंभोगनिर्माणं महासुखं तथैव च।
योनिहृत्कण्ठमस्तेषु त्रयः काया व्यवस्थिताः ॥ 52 ॥
अशेषाणां तु सत्त्वानां यत्रोत्पत्तिः प्रगीयते।
तत्र निर्माणकायः स्यान्निर्माणं स्थावरं मतम् ॥ 53 ॥
उत्पद्यते निर्मीयते अनेन नैर्माणिकं मतम्।
धर्मश्चित्तस्वरूपं तु धर्मकायो हृदि भवेत् ॥ 54 ॥
संभोगं भुञ्जनं प्रोक्तं षण्णां वै रसरूपिणाम्।
कण्ठे संभोगचक्रं च महासुखं शिरसि स्थितम् ॥ 55 ॥
स्थावरी निर्माणचक्रे तु निर्माणं स्थावरं यतः।
सर्वास्तिवादो धर्मचक्रे च धर्मवादसमुद्भवः ॥ 59 ॥
संविदी संभोगचक्रे च कण्ठे संवेदनं यतः।
महासंघी महासुखचक्रे च महासुखं के स्थितं यतः ॥ 60 ॥

( हे. त. II. 6. 52-55, 59-60; भाग 2, पृ. 68-70 )

नाभिचक्र—निर्माणकाय का केन्द्र बिन्दु है। इसमें 64 नाडीदल होते हैं, जो ऊर्ध्वगामी छाते की तीलियों की भाँति 64 नाड़ियों से जुड़े होते हैं। हेवज्रतन्त्र में कहा है—"नाभिचक्रे ( निर्माणचक्रे ) पद्म चतुःषष्टिदलम्"।

हृदयचक्र—हृदयस्थित यह धर्मचक्र कहलाता है, जो अधोगामी छाते की तीलियों की भाँति आठ नाडियों से जुड़ा हुआ होता है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—"हृदयचक्रे ( धर्मचक्रं ) अष्टदलम्"।

कण्ठचक्र—कण्ठस्थित संभोगचक्र 16 ऊर्ध्वगामी नाडियों से जुड़ा रहता है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—"कण्ठचक्रे ( संभोगचक्रे ) षोडशदलम्"।

शिरश्चक्र—यह शिरस् में स्थित होकर महासुख के आधार श्वेतभाग बिन्दु से आश्रित होता है तथा इसका आकार चक्रसदृश है। मर्माहत होने पर यह समापत्ति की अवस्था में महासुखकाय की अभिसन्धि में उदय होता है और हेययोग्य विपक्ष को नष्ट करता है। अतः यह शिरश्चक्र कहा जाता है। यह 32 अधोगामी नाडियों से युक्त होता है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—"ललाटचक्रे (महासुखचक्रे) द्वात्रिंशद्दलम्। चक्रसंख्याक्रमेण व्यवस्थापनम्" (I. I. 23)।

ये चारों चक्र वैसे ही बिन्दु रूप में सुषुम्ना ( अवधूती ) नाड़ी से सम्बन्धित रहते हैं, जैसे छाते की दंडी उसमें स्थित तीलियों से जुड़ी रहती है। प्रत्येक नाड़ी के शिखर से पतली, स्थूल एवं अतिसूक्ष्म असंख्य नाडियाँ शरीर के सम्पूर्ण भाग को तन्तुजाल से आच्छादित किये रहती हैं। ये सभी नाडियाँ भीतर से लाल तथा बाहर से सफेद होती हैं तथा बीच में शून्य होती हैं।

कुछ अन्य परम्परा वाले लोग इन्हें लाल या पीला भी कहते हैं। कुछ लोग कण्ठ और नाभिचक्र को लाल, हृदयचक्र को सफेद और शिरश्चक्र को हरा कहते हैं। इस प्रकार साधक किसी भी रूप में इसका अभ्यास करता है। यदि कोई साधक एक साथ सब नहीं देख पाता हो, तो उसे एक समय में एक भाग को ही देखना चाहिये। लेकिन यहाँ सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण बात यह है कि इनका दर्शन ( प्रत्यक्षीकरण ) स्पष्ट होना चाहिये, विशेष रूप से उपर्युक्त तीन मुख्य नाडियों एवं चार चक्रों का। लेकिन कुछ सम्प्रदाय के लोग बतलाते हैं कि इन चार चक्रों के अलावा एक उष्णीषचक्र तथा दूसरा गुह्यचक्र भी होता है। इस प्रकार कुल मिलाकर छः चक्र होते हैं। कालचक्रतन्त्र और उसकी बृहत् टीका विमलप्रभा में उल्लिखित इन दो चक्रों ( उष्णीष और गुह्य ) का स्वरूप और क्रम इस प्रकार है—

उष्णीषचक्र में 4 महायाम के स्वभाववाले 4 नाडीदल हैं—"उष्णीषेऽद्वि(? ब्धि)रिति चतुर्दलरूपिण्यस्ततोऽग्रे चतुःसन्ध्याप्रवर्तिन्यः" ( वि. प्र., का. च. 2.57 की व्याख्या, पृ. 189 )।

गुह्यचक्र में 32 शुक्रधातु के स्वभाववाले 32 नाडीदल हैं—"द्वात्रिंशद्गुह्यमध्ये गुह्य-कमलनाड्यः शुक्रादिद्वात्रिंशद्धातुप्रवर्तिन्यः" ( द्रष्टव्य, उपरि निर्दिष्ट सन्दर्भ )।

कुछ लोग यह भी कहते हैं कि पूरी 72,000 नाडियों को साधक अपने शरीर में देख सकता है, लेकिन टशी नमग्ञल का विश्वास है कि साधक इन दो अतिरिक्त चक्रों और नाडियों के बिना भी अपनी साधना में आगे बढ़ सकता है।

इस प्रकार साधक को नाडियों की वास्तविक अवस्था तथा लक्षणों का परिज्ञान होने पर अपना देह अनेक अवयवों के पिण्ड के रूप में ज्ञात होता है तथा संवृति में देह का ज्ञान भी हो जाता है। उसे सत्यस्वभाव, नित्य, एक, स्वतन्त्रात्मक ज्ञान से शून्य सभी नाडियाँ अवभासित होने लगती हैं, जो उसे समल निर्माणकाय का अधिगम कराती हैं। निर्माणकाय की प्राप्ति के बाद साधक वायुजय द्वारा बिन्दु में प्रवेश कर किस प्रकार बुद्धत्व को प्राप्त करता है, इस विषय पर हम आगे विचार करेंगे। अभी संवरोदय तन्त्र के एक वचन को यहाँ उद्धृत कर रहे हैं—

एता नाडीकाः सर्वाः शरीरशुभकारिणीः।
तस्य समूहः संजातः पिण्डं देवतात्मकम् ॥
रूपातोतं भवेत् पिण्डं पिण्डातीतं च देवता।
तस्मादचिन्त्ययोगेन तथतामयसर्वगाः ॥
येन येन प्रकारेण पिण्डातीतपदे स्थिता ( तः )।
तेन तन्मयतां प्राप्य योगी बुद्धत्वमाप्नुयात् ॥
( 7.23-25 )

### 3. प्राणवायु साधना का पर्यवेक्षण

प्राणवायु साधना करने का सबसे अच्छा समय वह है, जब साधक का श्वास दोनों नासारन्ध्रों से समान रूप से बाहर निकलता है। प्राणायाम के समय यदि साधक को यह महसूस हो कि उसकी प्राणवायु ( श्वास ) एक नासारन्ध्र से अन्य की अपेक्षा अधिक गुजर ( निकल ) रही है, तो उसे ( साधक को ) उस ओर लेट जाना चाहिये और अपने अंगूठे से उस नासारन्ध्र को बन्द कर देना चाहिये तथा दूसरी ओर से निकलने के लिये उसे बाध्य करना चाहिये। इस तरह के प्राणायाम ( श्वास-प्रश्वास ) के अभ्यास के पश्चात् उसे यह महसूस होगा कि दोनों नासिकाओं से बराबर श्वास निकल रही है।

अब साधक को बैठकर अंगुली से बाईं नासिका को बन्द करना चाहिये और दाईं नाक से दीर्घ या लम्बी श्वास द्वारा उसे बाहर निकालना चाहिये। तत्पश्चात् थोड़ा श्वास अन्दर लेने के पश्चात् एक छोटा ( लघु ) प्रश्वास फेंकना चाहिये, फिर लम्बा और फिर सामान्य। इस प्रकार साधक को इसका तीन बार अभ्यास करना चाहिये। यही क्रिया साधक को बाईं नासिका से भी करनी चाहिये और फिर अन्त में दोनों नासिकाओं से।

जब श्वास बाहर जाय, तो साधक को सोचना चाहिये कि सारी बाधाएँ, सारे पाप, सारे रोग शरीर से बाहर निकल गये। जिन साधकों ने इस साधना को कभी नहीं किया है, उन्हें अपने प्रत्येक या दोनों नासारन्ध्रों को तर्जनी अंगुली से दबाना चाहिये, जहाँ से श्वास निकल रहा हो तथा हृदय के एक तरफ के भाग को अपने दूसरे विपरीत हाथ या मुट्ठी से दबाना चाहिये। ऐसा तब करना चाहिये, जब कि साधक पहली बार श्वास बाहर निकाल रहा हो। साधक को अपनी दोनों मुट्ठी या घुटनों पर तब तक रखना चाहिये, जब तक कि वह दोनों नासारन्ध्रों से श्वास ले रहा हो। बाद में प्रत्येक बार वायु को बाहर निकालते समय उसे लम्बी-लम्बी श्वास लेनी चाहिये, जब तक कि साधक दुबारा अपने कण्ठ को थोड़ा झुका कर श्वास को बाहर निकालता है। तन्त्रशास्त्र में इसे नवद्वार-प्रश्वास-वहन कहा जाता है। साधक को इस प्रक्रिया को केवल एक या दो बार करना चाहिये। अपने ध्यान के प्रारम्भ के समय में यदि कोई साधक इसका बहुत अभ्यास करेगा, तो उसे सिर दर्द और श्वास लेने में कठिनाई महसूस होगी, लेकिन कभी-कभी ध्यान के मध्य में भी इस साधना को बहुत सरलता के साथ किया जा सकता है, जब कि साधक को इसकी आवश्यकता महसूस हो।

**प्राणायाम की मुख्य साधना**

जैसा ऊपर बताया गया है, वैसे ही साधक बैठ जाय, मेरुदण्ड को थोड़ा सीधा करे और लगभग तीन इञ्च मोटा कम्बल का आसन अपने श्रोणी या कूल्हे के नीचे रखे। सहजता से लम्बी सूक्ष्म श्वास ले और वायु को नीचे की तरफ नाभिचक्र की ओर जोर से दबाते हुए श्वास के साथ अपने थोड़े थूक को निगल ले। अब गुदाभाग के मसलों को थोड़ा संकुचित करे तथा वायु को नाभिचक्र में रोके। इस विधि से जब साधक श्वास को नीचे की ओर दबाने में समर्थ हो जाता है, तब मसल के संकुचन को वह और अधिक मजबूती के साथ बिना पेट को घुमाए कर सकता है। इस प्रकार ऊपर की वायु को नीचे लाने, नीचे की वायु को ऊपर ले जाने और दोनों के नाभिचक्र में मिश्रित होने या मिलने से पेट ( उदर ) का निम्न भाग एक पात्र के आकार का बन जाता है। इसी कारण इस साधना को प्राणायाम साधना या प्राणसाधना कहते हैं। सेकोद्देश-टीका में कहा है—"ततः प्राणायामो नाम ललनारसनावामदक्षिणमार्गनिरोधः, अवधूतीमध्यमार्गे प्राणवायोः सदा प्रवृत्तिरिति। पूरककुम्भकरेचक-योगेनावधूत्याम् ओंकारेण श्वासं हूंकारेण निरोधम् आःकारेण निःश्वासं चन्द्रसूर्य-राहुस्वभावेन कुरुते योगीति प्राणायामाङ्गम्" ( पृ० 38-39 )।

जब साधक प्राणवायु को बहुत देर तक नहीं रोक सके, तो उसे बहुत छोटी श्वास लेकर तनाव से मुक्त होना चाहिये तथा पेट के मसलों को तीन बार घुमाना चाहिये। एक बार पुनः श्वास को रोकना चाहिये, जितनी देर तक कि वह इसे रोक सके। जब वह ऐसा भी बहुत देर तक न कर सकता हो, तो उसे अपना सिर थोड़ा सा ऊपर उठाना चाहिये तथा श्वास को धीरे-धीरे छोड़ना चाहिये। ये चार प्रकार की विधियाँ-श्वास का लेना, उसका भरना, समापन

( विलय ) एवं श्वास का बाहर छोड़ना या फेंकना कहलाती हैं। हेवज्रपंजिका योगरत्नमाला में कहा है—"नासया निश्चरन् **रेचको** वायुः, प्रविशन् **पूरकः**, पूरिताभ्यन्तरः **कुम्भकः**, प्रविश्य निश्चलीभूतः प्रशान्तः" (हे. त. 1.11.3 की व्याख्या भाग 2, पृ० 135-136)। प्राणवायु को खींचते समय साधक को कुछ अन्तर्दर्शन या प्रत्यक्षीकरण का अभ्यास इस प्रकार करना चाहिये—

1. साधक जब श्वास को अन्दर खींचे तो प्राण को पाँच तत्त्वों, पाँच विभिन्न रंगों से युक्त नासिका से दस इंच की दूरी से नासिकाओं से श्वास खींचते हुए देखे।

2. श्वास भरते वक्त दोनों नाड़ियों से उतरते श्वास को वैसे ही देखे, जैसे श्वास को बकरी की अंतड़ी में भरा जाता है। उससे गुजरते हुए मध्य नाड़ी में दोनों मिलें या प्रवेश करें तथा वे स्थित हों।

3. जब श्वास बाहर निकले, तो साधक वायु को मध्य नाडी में चक्कर लगाते या घूमते हुए देखे।

4. जब श्वास फेंके या बाहर निकाले, तो बिन्दु को देखे, जो प्राण और चित्त ( मन ) के सार का प्रतीक है। यह मध्य नाडी से होता हुआ शिरश्चक्र से बाहर निकलता है।

इस वायु के बाह्य प्रक्षेप संदर्शन ( प्रत्यक्षीकरण ) को ध्यान की प्रारम्भिक दशा में केवल एक बार करे। ऐसा करने पर अकसर उसे उस तरफ ले जायगा।

कुछ गुरुओं एवं शास्त्रों के अनुसार वायु प्रक्षेपणकाल में साधक को यह कल्पना करनी चाहिये कि शरीर की दोनों भौंहों के बीच से वायु निकल रही है। कुछ दूसरे परम्परावादियों के अनुसार पाँच तत्त्वों के प्राण को पाँच रंगों से युक्त देखे, जो असंख्य ( नानाविध ) छोटे त्रिकोणों के आकार में बदलते हुए वज्रसदृश दिखाई देते हैं। यह छोटा वज्रशरीर में प्रवेश कर विकसित होता है, तब जब वायु भीतर या बाहर रोकी जाती है। किन्तु कुछ लोग यह भी कहते हैं कि समापन्न या विलय के क्रम में साधक को वायु को मध्यनाडी में भरते हुए देखना चाहिये। इसके पश्चात् चार चक्रों की और अन्त में सम्पूर्ण शरीर की सभी नाडियों को देखे। लेकिन इस विधि की अन्य लोगों ने आलोचना की है और इसे बुरी विधि कहा है, क्योंकि इस विधि के द्वारा शरीर से वायु स्रवण ( च्यवन ) करता है। अतः यह कभी परामर्श देने या सिफारिश करने योग्य नहीं है, क्योंकि प्रचण्ड ( तीव्र ) प्राणायाम प्रारम्भ करने पर इससे कठिनाई उभर सकती है। अपने थोड़े या अस्थायी अनुभव से साधक को बहुत अधिक काल तक कोई लाभ नहीं होता, बल्कि असंख्य कठिनाइयाँ ही प्राप्त होती हैं। इसलिये किसी प्रारम्भिक अभ्यासी के लिये यह परामर्श देने योग्य नहीं है कि वह प्रचण्ड प्राणायाम की साधना करे। इसकी अपेक्षा उसे सहज या सामान्य प्राणायाम शुरू करना चाहिये, जो कि उसे एक अच्छा जीवन देता है, मात्र कतिपय क्षुद्र बाधाओं के। अतः यह बहुत सख्ती के साथ संस्तुत किया जा सकता है कि प्रचण्ड प्राणायाम का अभ्यास

तब तक साधक को नहीं करना चाहिये, जब तक कि वह इस सहज ( सामान्य ) साधना में निपुणता न प्राप्त कर ले।

सहज ( सामान्य ) प्राणायाम में वायु को कुछ समय के लिये कुम्भक क्रिया द्वारा रोकना पड़ता है और कष्ट या तनाव होने पर श्वास छोड़ दिया जाता है। पुनः तुरन्त दूसरा श्वास लिया जाता है और फिर दुबारा रोका जाता है। यह क्रम आठ से दस बार तक दोहराया जाता है। जब तक कि एक चक्र पूरा न करे, इसकी पुनः आवृत्ति करने के पहले साधक कुछ समय के लिये आराम कर लेता है। इस प्रकार साधक को चाहिये कि वह धीरे-धीरे सहज ( सामान्य ) रूप से वायु को रोकने के काम को बढ़ावे। वह मुँह से श्वास कदापि न ले। उन स्थानों से भी बचे, जहाँ वायु में धुआं या गन्दा तत्त्व हो।

यदि कोई साधक बिना किसी तनाव ( तकलीफ ) के वायु को दो मिनट तक रोक सकता है, तो उसे यह समझा जाता है कि उसने प्राण को नियन्त्रित करने में निम्नतम आवश्यकताओं को पूर्ण कर लिया है। चार मिनट तक श्वास रोकने वाला साधक सामान्य, लेकिन छः मिनट या उससे और अधिक श्वास रोकने वाला उच्चतम अपेक्षाएँ पूर्ण करता है। संवरोदयतन्त्र में कहा भी है—

वायुयोगं न जानाति यो ज्ञात्वापि करोति न।
स संसारस्य कीटः स्याज्ज्ञानादुःखैरुपद्रुतः॥
गतागतं च यो वायुं लक्षयेत् स हि बुद्धिमान्।
वायुनाऽधिष्ठितं सर्वं वायुः सर्वगतो भवेत्॥ (5.69–70; पृ. 92)

वायुतत्त्वं न जानाति कर्माकर्म न सिद्ध्यति।
तार्किका न प्रजानन्ति वायुः सर्वगतो भवेत्॥
वायुतत्त्वानुपूर्व्येण मन्त्रतत्त्वं तु साधयेत्।
प्राणभूतश्च सत्त्वानां वाय्वाख्यः सर्वकर्मकृत्॥
विज्ञानवाहनं चैष बुद्धत्वपदमाप्नुयात्।
रहस्यं सर्वतन्त्रस्य उपायो बोधिकारणात्॥ ( 6.10–12; पृ. 93 )

अब हम प्राणवायु के सुषुम्ना ( अवधूती ) नाडी में प्रवेश के समय के कुछ प्रारंभिक ( प्राथमिक ) प्रतीकों ( चिह्नों ) के बारे में कहेंगे। यह तब होता है, जब नासिका के दोनों रन्ध्रों से शान्त या निर्विघ्नता पूर्वक समान रूप से श्वास ( वायु ) ध्यानावस्था के किसी भी समय प्रवेश करती है। तब यह बहुत सूक्ष्म रहती है और अन्त में पूर्णरूप से रुक जाती है। इस प्रकार का प्रतिभास ( आभास, व्यापार ) तब भी होता है, जब प्राण बिलकुल डूब जाता है, स्रवण या च्यवन करने लगता है। यदि यह डूबता है, तो साधक का चित्त ( मन ) धुंधला और आलसी ( सुस्त ) हो जाता है और यदि वह स्रवण करता है, तो वह उसे स्पष्टता से

नहीं देख पाता। लेकिन यह आभास प्राण की उस स्थिति में नहीं होता, जब वह सुषुम्ना नाडी में प्रवेश करता है। अतः साधक को चित्त की इस असामान्य भिन्नता को समझ लेना चाहिये।

### 4. बिन्दु[1] साधना के कौशल का अभ्यास

साधक को अपने श्वेत बिन्दु को ओस के बिन्दुओं की भाँति, छोटे मटर के दाने की तरह चमकते हुए लेकिन पारदर्शी, अपनी दोनों भौंहों के बीच में देखना चाहिये। उसे इस बिन्दु को अपने चित्त (मन) का मूर्त (साकार) रूप मानना चाहिये और तब तक उसे देखना चाहिये, जब तक यह पूर्ण रूप से स्पष्ट न हो जाय। जब पूरक प्राणायाम प्रक्रिया द्वारा साधक श्वास को ऊपर ले जाय, तो बिन्दु को भी भौंहों के बीच में से ऊपर चढ़ते हुए सुषुम्ना के ऊपरी शिखर (शीर्ष) में देखना चाहिये। जब कुम्भक प्रक्रिया द्वारा प्राण को रोके, तो साधक को इस पर ध्यानस्थ होना चाहिये और जब रेचक प्राणायाम द्वारा प्राण को बाहर निकाले, तो उसे उस समय भो बिन्दु को नीचे की तरफ भौंहों के बीच में दुबारा बढ़ते हुए देखना चाहिये। इस प्रक्रिया को उसे कई बार करना चाहिये, तब वह एक लम्बी सांस लेता है और श्वास को नीचे नाभिचक्र की ओर धकेलता या धक्का देता है। उसी समय उसको यह भी कल्पना करनी चाहिये कि बिन्दु नाभिचक्र के नीचे अवधूती नाडी में छोटे वज्रकण के समान नली में गिर रहा है। जब वह कुम्भक प्राणायाम द्वारा प्राण को रोके, तो नाभिचक्र में बिन्दु पर ध्यानस्थ हो तथा जब साधक रेचक प्राणायाम द्वारा वायु को बाहर निकाले, तो बिन्दु को अवधूती नाडी से पुनः वापस शिरश्चक्र में लावे।

इस प्रकार ध्यान-साधना में दृढ़ता से प्रवीणता प्राप्त करने के लिये साधक को पहले केवल बिन्दु को कण्ठचक्र से गिरते हुए बिना किसी परिश्रम के तब तक देखना चाहिये, जब तक इसमें दृष्टि पूर्णतया स्पष्ट नहीं हो जाती तथा अन्त में उसे बिन्दु को इसी प्रकार पहले हृदयचक्र में और फिर बाद में नाभिचक्र में प्रस्रवण करते हुए देखना चाहिये। इस प्रकार की साधना में प्रवीणता के पश्चात् साधक को विशेष रूप से नाभिचक्र में बिन्दु पर ध्यानस्थ होना चाहिये और उसी समय इस प्राणायाम साधना को कम से कम पाँच से सात बार करना चाहिये। साधक को यह भी ध्यान देना चाहिये कि जब साधक पूरक प्राणायाम द्वारा श्वास ले रहा हो, तो बिन्दु को नीचे (अधः) के चक्रों में होना चाहिये और जब कुम्भक प्राणायाम द्वारा श्वास को रोका जा रहा हो, तो यह मध्यचक्र में रहे। जब रेचक क्रिया द्वारा श्वास को निकाला जा रहा हो तो

---

1. प्रणिपत्याच्युतं सौख्यं षोडशार्धार्धबिन्दुधृक्।
यस्तस्योपायः सम्यग् बिन्दुयोगः प्रकथ्यते॥
......बोधिचित्तबिन्दुनिष्पत्तिर्बिन्दुयोगः......
श्रवते बिन्दुरूपेण अमृतं शुक्ररूपिणम्।
बिन्दुयोग इति ख्यातः षोडशार्धार्धबिन्दुधृक्॥ (वि. प्र. 283b)

दोनों भौहों के बीच में बिन्दु को लौट आना चाहिये तथा ध्यान के अन्त में साधक को इस चक्र में ध्यानस्थ होना चाहिये।

### 5. शारीरिक साधना का अभ्यास

साधक द्वारा शारीरिक साधना के अभ्यास किये जाने पर उसकी नाडियों की बहुत सी ग्रन्थियाँ खुलती या संयुक्त हो जाती हैं, जिससे प्राण की गति ( प्रवाह ) में सुधार होता है तथा नाडियों में बिन्दु का प्रवाह तेजी से होता है। इतना ही नहीं, बल्कि क्षीण हुए प्राणवायु, नाडी एवं बिन्दु भी पुनः नई शक्ति पाते हैं। इसलिये साधक को विभिन्न प्रकार की शारीरिक क्रियाएं और इनके अभ्यासों को तान्त्रिक ग्रन्थों में दी हुई विधि से सीख लेना चाहिये, क्योंकि तान्त्रिक साधना के लिये ये अत्यन्त आवश्यक हैं। नडपाद ( नारोपा ) की छः व्यावहारिक साधनाओं पर साधक को विशेष ध्यान देना चाहिये। विशेष कर चण्डाली योग के मूलभूत ध्यान के प्रारम्भ में एवं अन्तकाल में विशेष अभ्यास करना चाहिये। उसे विशेष उद्देश्यों की प्राप्ति के लिये अन्य साधनाभ्यासों को भी करना चाहिये।

### चण्डाली साधना का आधार

अब साधक को चण्डाली योग की आधारशिला के रूप में निम्नलिखित साधनाओं पर विशेष ध्यान देना चाहिये—

सर्वप्रथम साधक को फर्श पर रूई या कपड़े का ऊँचा आसन बनाना चाहिये। तत्पश्चात् उसे आसन पर पालथी मार कर पद्मासन में बैठना चाहिये तथा ध्यानावस्था में अपने शरीर को दृढ़ रखना चाहिये। इसके पश्चात् वैरोचन की सात प्रकार की बैठी हुई मुद्राओं में पूर्वोक्त दृष्टि से बैठा हुआ साधक प्राणायाम साधनाभ्यास करे। किन्तु उसे इस साधना को तब नहीं करना चाहिये, जब वह बहुत भूखा हो या अधिक खा लिया हो, जब दोपहर हो या आधी रात हो। इसके लिये सबसे उचित समय वह है, जब दोनों नासिकाओं से समान वायु निकल रही हो। तब यह अभ्यास शुरू करना चाहिये जब एक नासिका से दूसरी नासिका की ओर वायु का संचार हो रहा हो। तब वायु नासिकाओं में सन्तुलित होती है, जब साधक इसे देखे तो उसमें न उलझकर चण्डाली को देखने में जोर देना चाहिये, जब तीनों नाडियाँ नाभिचक्र की ओर जाकर अन्तः-संगठित हों।

यह चण्डाली तिब्बती अक्षर ༡ के सदृश होती है। शून्य में प्रज्वलित लौ की भाँति तेज और घुमाई हुई जीभ की नोंक की भाँति संकीर्ण बिन्दु के रूप में स्थित रहती है। साधक चण्डाली के नुकीलेपन पर ध्यान केन्द्रित करे। यह लाल-भूरा अत्यन्त उष्ण एवं तरंगित होता है। यह गर्मी तथा आनन्द को शरीर की सभी नाडियों में पैदा करता है। साधक जब वायु को भीतर भर रहा हो, तो उसे दक्षिण या वामनाडी में वायु के नीचे बहते हुए स्वरूप पर ध्यान देना चाहिये जैसे श्वास फेफड़ों से धीरे-धीरे संचरित होकर चण्डाली अग्नि की भीषण ( प्रचण्ड ) तप्तता का उत्पाद करती है। जब समापन प्रक्रिया हो तो साधक को सोचना चाहिये कि शरीर का सम्पूर्ण

प्राणवायु वहाँ एकत्रित हो रहा है। साधक द्वारा श्वास ( प्राण ) के बाहर निकालने पर यह चण्डाग्नि बाष्पित होकर उड़ने लगती है और यही चण्डाली सुषुम्ना (अवधूती) शीर्ष से जगती है।

## चण्डाग्नि ही चण्डाली योग का आधार

यह चण्डाग्नि बहुत स्पष्ट रूप से प्रत्यक्ष होने पर अग्नि को पैदा करती है। सर्वप्रथम साधक को निश्चित और स्पष्ट रूप से चण्डाली का दर्शन होना चाहिये। तात्त्विक प्रगति की तभी आशा की जा सकती है। प्रारम्भ में चण्डाली के प्रभास्वर रूप को नहीं देखा जा सकता, जब तक कि साधक श्वास की अंगुली भर की चौड़ाई के साथ ऊँचाई को न पकड़ ले। उपर्युक्त विधियों द्वारा साधना करने पर साधक दो-तीन अंगुल की चौड़ाई के साथ ऊँचाई पकड़ लेता है। यह चण्डाली की प्रभास्वरता लम्बे आकार की घुमावदार सुइयों की भाँति या लम्बे बालों की चोटी के सदृश होती है। इसमें चारों तत्त्वों की विशेषताएँ—पृथिवी की दृढ़ता, जल की आर्द्रता, अग्नि की तप्तता तथा वायु की प्रवहणशीलता रहती है। इसकी अपनी दीप्तिगत विशेषता भी चण्डाली में सन्निहित रहती है, जो प्राणवायु को ऊपर उठाती है तथा आनन्द प्रदान करती है। हेवज्रतन्त्र-राज में कहा है—

चण्डाली ज्वलिता नाभौ दहति पञ्चतथागतान्।
दहति च लोचनादीन् दग्धेऽहं स्रवते शशी ॥ ( I. 1. 31 )

इस प्रसंग में कृष्णपाद ने चण्डाली[1] शब्द की व्याख्या करते हुए बताया है कि क्लेशोप-क्लेश का निकृन्तन करने में चण्डस्वभावा होने के कारण प्रज्ञायुक्त आलि चण्डाली कही जाती है। यह नाभि में प्रोज्ज्वल रूप में विद्यमान रहती है। यह चण्डाली ही अंकार है, वज्रसत्त्व हूँकार रूप है। इस प्रकार चण्डा ( = प्रज्ञा ) वाम नाड़ी है और आलि ( = उपाय ) दक्षिण नाड़ी है। गुरु-

---

1. चण्डा प्रज्ञा अंकारः। आलिर्वज्रसत्वो हूँकारः। अंकारहूँकारौ चण्डाली। तौ द्वौ एकरसीभूय बिन्दुरूपेण वज्रमणिशिखरशुषिरे नाभौ महासुखमयरागानलेन **ज्वलिता दहति पञ्चतथागतान्** पञ्चस्कन्धान् **लोचनादीन्** पृथिव्यादीन्। **दग्धे** सति हं **स्रवते** महासुखचक्रात् **शशी** बोधिचित्तम्। अक्षरार्थव्याख्या—

चण्डा धर्मोदया रक्ता आलिश्चाद्यक्षरः स्मृतः।
ज्वलन्तं तं समाकुञ्च्य वायुना भ्राम्य यत्नतः ॥
ज्ञानानि चक्षुरादीनि पञ्चबुद्धाः समासतः।
पञ्चभूतान् यथात्मानं दंग्ध्वा सत्त्वार्थकृच्छशी ॥

सम्प्रदायव्याख्या—

**चण्डा** प्रज्ञा वामनाडी **आलि**रूपा। उपायो दक्षिणनाडी। ते द्वे गुरूपदेशतः संयोगं गते **चण्डाली**त्युच्यते। ... **चण्डा** प्रज्ञा उत्पत्त्युत्पन्नक्रमसमाधीनां विचारः। **आलिर्महाकरुणामयचित्तम्**। अतः शून्यताकरुणे **चण्डालीशब्देनोच्येते**। ... **चण्डाली** निरुत्तरप्रज्ञा।

( हे. त. 1. I. 31 की व्याख्या, भाग 2, पृ. 110 )

पदेश से इन दोनों के संयोग से चण्डाली का अभ्युदय होता है। नाभि में इसका प्रज्वलित होने का अर्थ है—मध्य में इसका प्रज्वलन होना। यह मध्यनाड़ी में ही महाराग की अग्नि से पाँच स्कन्धों को–लोचनादि को–पृथ्वी आदि महाभूतों को, दग्ध करती है। अहंकार का दाह करने पर महासुख ज्ञान की उत्पत्ति होती है।

इस प्रकार जो साधक पूर्वोक्त शिक्षाओं को बताने की शक्ति रख कर इस योगसाधना का अनुगमन करता है, वह चण्डाली की आधारशिला को और उससे पैदा होने वाले ताप और आनन्द को जानता है। सेकोद्देशटीका में कहा है—"धारणाबलेन नाभिस्थां चण्डालीं ज्वलितां पश्यति योगी सर्वावरणरहितां प्रतिसेनोपमां महामुद्रामनन्तबुद्धरश्मिमेघान् स्फारयन्तीं प्रभामण्डलविराजिताम्। धारणान्ते चण्डालीं योगी भावयेदिति नियमः। ततस्तस्या ज्ञानार्चिषा स्कन्धधात्वायतनादीनि दग्धान्येकलोलीभवन्ति। वामदक्षिणनाडीगतानि विज्ञानादीनि पृथिव्यादीनि च मण्डलस्वभावानि ललाटे चन्द्रमण्डले प्रविष्टानि ततश्चण्डाल्या ज्ञानार्चिषा चन्द्रे द्रुते सति यद्बोधिचित्तं बिन्दुरूपेणाधोगतं कण्ठे हृदि नाभौ गुह्यकमले आनन्दपरमविरमस्वभावेन, ततो वज्रमणिं यावत् सहजानन्दस्वभावेनेति,"..."एवं षडङ्गयोगेन बुद्धत्वं योगिनां सिद्ध्यतीति"। (पृ० 42)

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची

1. Carelli, M. E. (Ed) *Śrīnaḍapādaviracitā Sekoddeśaṭīkā*, Gaekwad's Oriental Series No. XC, Oriental Institute, Baroda, 1941.
2. Devid-Neel, Alexandra. *With Mystics and Magicians in Tibet*, Penguin Books, London, 1937.
3. Evans-Wentz, W. Y. *Tibet's Great Yogī Milarepa* (being Mi-la Ras-pa's biography as translated by Kazi Dawa-Samdup), Oxford University Press, London, 1928, 2nd ed. 1951.
4. Snellgrove, D. L. *The Hevajra Tantra : A Critical Study*, Part 2; Sanskrit and Tibetan texts, Oxford University Press, London, 1959, Reprint, 1980.
5. Tsuda, Shinichi. *The Saṁvarodaya-Tantra : Selected Chapters*, The Hokuseido Press, Tokyo, 1974.
6. Upādhyāya Jagannāth (Ed.). *Vimalaprabhā of Kalki Śrī Puṇḍarīka on Śrī Laghukālacakratantrarāja by Śrī Mañjuśrīyaśa*, vol. I, Bibliotheca Indo-Tibetica Series No. XI, Central Institute of Higher Tibetan Studies, Sarnath, Varanasi, 1986.
7. *Vimalaprabhā* (*Sanskrit*), *Commentary on the kālacakratantra*, MS in the possession of Pt. Divya Vajra Vajracharya of Kathmandu, Nepal. (=MS *ka* used for the critical edition of the *Vimalaprabhā*, by. J. Upādhyāya.)
8. *Zab Lam Chos Drug Gi Khrid Yig Chen Mo gSaṅ Chen Gyi De Ñid gSal Ba*. bKra Śis rNam rGyal.

# अद्वय तन्त्र की विषयवस्तु एवं साधनाविधि

—वङ्छुग दोर्जे नेगी—

[ 'धीः' के 14वें अंक में अनुत्तरतन्त्र के पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अद्वयतन्त्र नामक भेदों का विस्तार से निरूपण कर उत्पत्तिक्रम की भावनाविधि पर प्रकाश डाला गया था, यहाँ अद्वयतन्त्र की विषयवस्तु एवं उसकी निष्पन्नक्रम विधि और षडङ्ग योग पर विस्तार से प्रकाश डाला गया है । ]

## कालचक्रतन्त्र

कालचक्र की देशना शास्ता ने स्वयं कालचक्र के रूप में प्रकट होकर धान्यकटक में की थी। कालचक्र का मूलतन्त्र अनुपलब्ध है। कुछ अंश उद्धरणों में प्राप्त होते हैं। 'धीः' के विभिन्न अंकों में इनको संगृहीत कर दिया गया है। संग्रहतन्त्र (=लघुतन्त्र) पाँच पटलों में विभक्त है। यथा—लोकधातुपटल, अध्यात्मपटल, अभिषेकपटल, साधनापटल और ज्ञानपटल। इन पाँच पटलों में अनेक विषय संगृहीत हैं, जो आभ्यन्तर 25 शीर्षकों में विभक्त हैं।

### 1. लोकधातुपटल

लोकधातुपटल में 169 श्लोक हैं। प्रथम श्लोक द्वारा तन्त्र का निदान निर्दिष्ट हुआ है। द्वितीय श्लोक के द्वारा कालचक्र के व्याख्यान के लिये प्रतिज्ञा एवं स्वीकारोक्ति है। तृतीय श्लोक के द्वारा तन्त्र का रहस्यार्थ महाशून्य पंचाक्षर और षडक्षर इत्यादि का संकेत दिया गया है। इन पद्यों के द्वारा कालचक्रतन्त्र के अभिधेय का सारांश संगृहीत है। अन्य श्लोक तथा पाँचों पटल इन्हीं का विस्तार एवं व्याख्यान हैं। लोकधातुपटल में चार संग्रह हैं—1. **लोकधातुसंग्रह** द्वारा लोकधातु का नीतार्थ, 2. **लोकधातुमानसंग्रह** द्वारा जगत् का परिमाण, 3. **ज्योतिषसंग्रह** द्वारा नक्षत्र ज्योतिष, ग्रह और नक्षत्रों के आकाश में गमन की विधि, 4. **स्वरोदय** और **यन्त्रसंग्रह** द्वारा फलित-ज्योतिष, कुशल-अकुशल परीक्षा, शत्रुनाशविधि, चक्रवर्ती द्वारा म्लेच्छों के धर्म का उत्पाटन, पंचक द्वीप के बारहों भागों में चक्रवर्ती राजा का आगमन आदि के निर्देश के साथ प्रथम पटल समाप्त होता है।

### 2. अध्यात्मपटल

प्रथम श्लोक अभ्यर्थना और व्याख्या की स्वीकारोक्ति का है। इस पटल में 180 श्लोक हैं तथा सात संग्रहों में विभक्त है—1. **काय, वाक्, चित्तोत्पत्ति चार आर्यसत्यनिर्देश संग्रह** द्वारा गर्भावस्था में शुक्र और शोणित के मिलन से लेकर वृद्धि को प्राप्त करते हुए काय की सम्पन्नता विधि, 2. **समुदयसत्यसंग्रह** द्वारा सम्पन्न काय में नाड़ी, वायु और तिलक की यथास्थिति की विधि, 3. **चक्रवर्ती और म्लेच्छ, कालचक्र, कुलसन्तति आदि उत्पत्ति संग्रह** द्वारा काय में बाह्य,

आभ्यन्तर और परधर्म की अभिन्नता का पूर्ण निर्देश, 4. **नाड़ी उच्छेद (क्षय) मृत्यु लक्षण संग्रह** द्वारा सम्पन्न काय की मृत्यु-सूचना का निर्देश, 5. जगत् के उत्पाद और निरोध हेतुभूत एक क्षण लक्षण **कालचक्रनिर्देशसंग्रह** द्वारा मृत्यु निर्देश, 6. **रसायन आदि ( निर्णय ) नियत और बालसन्ततिसंग्रह** द्वारा मृत्युलक्षण और मृत्यु के हेतु को जानकर मृत्यु से ऊपर उठने की विधि तथा 7. **स्वपर दर्शन की मीमांसा द्वारा** सम्यग् मार्ग में प्रवेश विधि के साथ द्वितीय अध्यात्मपटल समाप्त होता है।

**3. अभिषेकपटल**

पहला श्लोक पूर्व पटल के अनुसार अभ्यर्थना और व्याख्यानोक्ति का है। इसमें **203** श्लोक तथा छः संग्रह हैं। यथा—1. **आचार्य आदि सर्वकर्मप्रसर साधनोपायलक्षण संग्रह** द्वारा आचार्य और शिष्य का लक्षण, आचार्य द्वारा परार्थ साधना हेतु सर्वकर्मप्रसर के लक्षण को समझाकर शिष्य संग्रह करना और भूमिग्रहण विधि, 2. **मण्डल लेखन विधिसंग्रह** द्वारा भूमि ग्रहण कर मण्डल लेखन विधि, 3. **मण्डलाभिषेक संग्रह** द्वारा लिखित मण्डल में बाल शिष्य प्रवेश और सप्ताभिषेक विधि, 4. **प्रतिष्ठा गणचक्र विधि और योगचर्या संग्रह द्वारा** अभिषिक्त शिष्य का आचार्य में प्रतिष्ठित होना और काय, वाक्, चित्त नामक तीन आश्रयों में प्रतिष्ठित होना, 5. **उत्तराभिषेक संग्रह** द्वारा गणचक्र, योगचर्या, मुद्रा, दृष्टि, विसर्जन विधि, 6. **वीरोत्सव संग्रह** द्वारा आवश्यक मुद्रा दृष्टि और अभिषेक के बाद मण्डल के विसर्जन और वीरोत्सव के निर्देश के साथ यह पटल सम्पन्न होता है।

**4. साधनापटल**

प्रथम श्लोक द्वारा अभ्यर्थना और व्याख्यान हेतु स्वीकारोक्ति की गई है। उसके बाद द्वितीय श्लोक में भगवान् के विशुद्धकाय का वर्णन कर पाँच संग्रहों द्वारा उसकी साधना पर प्रकाश डाला गया है। यथा—1. **स्थान, रक्षा, पाप-प्रायश्चित्त इत्यादि संग्रह** द्वारा साधना स्थल(स्थान),विघ्नरक्षा और पुण्य सम्पन्न विधि, 2. **उत्पत्तिक्रमसंवृति संग्रह** द्वारा शून्यता से गर्भधारण विधि, उत्पत्तिक्रम, मण्डलराजाग्र, 3 **प्राण और देवोत्पत्तिसंग्रह** द्वारा गर्भ से बाहर उत्पन्न होना, अर्थात् उत्पत्तिक्रम की सम्पन्नता के अंगों का प्रतिपादन, 4. **उत्पत्ति और निष्पन्नक्रम संग्रह** द्वारा उत्पन्न होने के बाद 16 वर्ष की आयु से सुख की अनुभूतिक्रम द्वारा चित्त और ज्ञान की सम्पन्नता हेतु तिलक और सूक्ष्मयोग, 5. **विभिन्न कर्म संग्रह** द्वारा 16 वर्ष की अवस्था के बाद पुत्र और पुत्री उत्पन्न करने सदृश प्राण और प्रतिबिम्ब निष्पन्न कर विभिन्न कर्मों की साधनोपायिका का प्रतिपादन किया गया है। इस पटल में 234 श्लोक हैं।

**5. ज्ञानपटल**

इसमें 261श्लोक तथा चार संग्रह हैं। प्रथम श्लोक में अभ्यर्थना और व्याख्यान स्वीकारोक्ति है। उसके बाद क्रमशः—1. **योगिनीतन्त्रादिनिर्माण संग्रह** में स्कन्ध, आयतन और सभी धातुओं का निराकरण कर आश्रय-आश्रित देवमण्डल विधि वर्णित है, 2. **चार काय आदि विशुद्ध नियत**

**संग्रह** द्वारा निरावरण चार कायों का लक्षण दिया गया है, **3. परमाक्षरज्ञान साधनोपायसंग्रह** द्वारा परमाक्षर ज्ञान के चतुर्थाभिषेक अक्षर ज्ञान का प्रतिपादन है, **4. विभिन्न विनयोपायसंग्रह** द्वारा बोधि की प्राप्ति के बाद सत्त्वों के हित करने की विधि को लक्षित करने के लिये अनेक सामान्य और असामान्य साधनोपायिकाओं का प्रतिपादन हुआ है। अन्त में उपसंहार के रूप में 10 श्लोक हैं। इनमें कालचक्र के शास्ता के गुण और संग्रहतन्त्र की संग्रहविधि बताई गई है, जो मूलतन्त्र से संगृहीत नहीं है[1]।

कोङ्दुल नामक भोट आचार्य ने कालचक्र के अभिधेय को 32 व्यंजनों के शोधन के लिये 32 संग्रहों में तथा अनुव्यंजनों के परिशोधनार्थ 80 स्थानों में विभक्त किया है। यथा 32 संग्रह निम्नलिखित हैं—

1. लोकधातु में 10 संग्रह हैं, जो दशाकार वशीबीज के परिशोधन के लिये अर्पित हैं। अचिन्त्य लोक धातु के परिशोधन हेतु 10 संग्रह हैं। इनमें प्रथम 6 संग्रहों द्वारा व्यापक सामान्य तन्त्र की व्याख्या और शेष चार संग्रहों द्वारा व्याप्य तन्त्रार्थ बाह्य कालचक्र की व्याख्या है।

2. अध्यात्मपटल में चार महाभूत, सूर्य, चन्द्र और राहु आदि सात धातुओं के परिशोधन हेतु सात संग्रहों में आभ्यन्तर कालचक्र का निर्देश हुआ है।

3. तृतीय पटल में षड्धातु षड्जिनकुल परिशुद्धि हेतु षट् संग्रह के द्वारा अभिषेक पटल का प्रतिपादन किया गया है।

4. साधनापटल में पाँच जिनकुलों के परिशोधन के लिये पाँच साधना संग्रहों में व्याख्या हुई है।

5. ज्ञानपटल में चार वज्र-धर्मों की परिशुद्धि में चार संग्रह आये हैं, जिनमें प्रथम तीन संग्रहों में परकालचक्र, अर्थात् कालचक्र देवतत्त्व विधि का व्याख्यान हुआ है। अन्तिम संग्रह में बुद्धभूमि परिशोधन, सत्त्वार्थ सम्पादन प्रणिधान और परिणामना के साथ पंचम पटल पूरा होता है। इस प्रकार कालचक्र कुल 32 संग्रहों में विभक्त है।

80 स्थानों के अनुसार, प्रथम पटल में द्वादश प्रतीत्यसमुत्पाद के अनुलोम-प्रतिलोम की परिशुद्धि से 24 स्थान, द्वितीय पटल में षड् इन्द्रिय, षड् विषय और षट् स्वभाव, अर्थात् 18 तत्त्वों की परिशुद्धि के लिये 18 स्थान, तृतीय पटल में 12 प्रारम्भिक अभिषेकों को परिशुद्धि के लिये 12 स्थान, चतुर्थ पटल में सात उत्पत्तिस्थान परिशोधन हेतु सात स्थान और पंचम पटल में 20 अभिसम्बोधियों के प्रतिपादन हेतु 20 स्थान, अर्थात् कुल 80 स्थानों के द्वारा कालचक्र का प्रतिपादन हुआ है। संग्रह का अभिप्राय यह है कि यहाँ और भी अनेक छोटे-छोटे विषय संगृहीत हैं[2]।

---

1. Collected Works of Bu-ston, Vol. 15, pp. 475-482.
2. ज्ञेयकोश, जि० 1, पृ० 496-497.

## षडङ्ग योग का सामान्य परिचय

सामान्यतः कालचक्र की निष्पन्नक्रम की भावना का आधार ( आश्रय ) भी अन्य अनुत्तर तन्त्रों के समान वज्रदेह ही है। नाड़ियों में प्रधान तीन—ललना, रसना और अवधूती को सूर्य, चन्द्र और राहु के नाम से प्रायः जाना जाता है। ये तीन जल, अग्नि और आकाश धातुमय हैं, जो शुक्ल, रक्त और श्याम वर्ण में शुक्र, रक्त और वायु का संचार करती हैं। यहाँ छः चक्रों का वर्णन मिलता है। उष्णीष में चतुर्दल, ललाट में 16 दल, कण्ठ में 32 दल, हृदय में अष्टदल, नाभि में 64 दल और गुह्य स्थान में 32 दल वाले नाड़ीचक्रों का होना वर्णित है।

कालचक्र की उत्पत्तिक्रम की साधना चतुःसेवा पद्धति से और निष्पन्नक्रम की षडंग योग पद्धति से की जाती है। कालचक्र में कहा है—

सेवा पञ्चामृताद्यैर्जलनिधिकुलिशैर्मन्त्रजापादिभिश्च
प्रत्याहारादिभिः स्यात् कुलिशकमलजेनामृतेनोपसिद्धिः।
आनन्दाद्यैस्त्रिवज्राब्जसमरसगता भावना साधनं स्यात्
प्रज्ञासङ्गेऽच्युतं सम्भवति खलु महासाधनं सूक्ष्मयोगात् ॥ ( 4.113 )

निष्पन्नक्रम की यह साधना षडंग योग में नियत है, क्योंकि प्राप्य पद कायवज्र, वाग्वज्र और चित्तवज्र तीन हैं। अब तक जिस काय की सिद्धि नहीं हुई थी, उसकी प्रत्याहार और समाधि लक्षणों और अनुव्यञ्जनों द्वारा सिद्धि कराती है। प्राणायाम और धारणा द्वारा वाक् के मूल कारण वायु में अधिकार प्राप्त कर साधक सर्वज्ञ वाक् की सिद्धि करता है। इस प्रकार योग के दो दो अंगों द्वारा कायवज्र, वाग्वज्र और चित्तवज्र की उपलब्धि होती है। आचार्य चोङ्खापा ने षडंग योग की क्रमविधि को स्पष्ट करते हुए कहा है कि फल महासुख और शून्यता से अभिन्न अद्वय रूप की प्राप्ति सजातीय हेतु से ही करनी पड़ती है, विजातीय से नहीं। अतः स्वतः शून्य रूप में आभासित इष्टदेव मातृ-पितृ युगनद्ध ( कालचक्र ) रूप में प्रकट हुए मातृदेव का अनुराग पूर्ण स्वचित्त ( ग्राह्यग्राहक-शून्यता ) में स्थित होना ही अक्षर सुख की प्राप्ति अथवा ध्यानयोग है।

अनुस्मृति की साधना के समय चण्डाली द्वारा बोधिचित्त को गलित कर उष्णीष से मणिचक्र के अग्र तक पहुँचने से चार आनन्दों की उत्पत्ति होती है। इनमें चौथा अक्षर-सुख सहजानन्द ही ध्यान है। उसी समय नाभि में चण्डाली के प्रज्वलित होने पर योगी देव-बिम्ब का साक्षात्कार करने लगता है और उसमें अनुरागपूर्ण सुख की उत्पत्ति होती है। यही अनुस्मृति है। अनुस्मृति की उत्पत्ति के लिये धारणा द्वारा मध्यमा नाड़ी में वायु को अचल रूप में स्थित कर चण्डाली को प्रज्वलित करना पड़ता है। इस प्रकार वायु को मध्यमा नाड़ी में स्थित करना ही धारणा कहलाती है। धारणा की अवस्था की प्राप्ति के लिये प्राणायाम द्वारा ललना और रसना में बहने वाली वायु को मध्यमा में प्रवेश कराना पड़ता है, जो प्राणायाम योग कहलाता है।

ललना और रसना में बहने वाली वायु तभी मध्यमा नाड़ी में प्रवेश करेगी, जब प्रत्याहार और समाधि द्वारा मध्यमा ( नाड़ी ) का परिशोधन हो, अर्थात् मध्यमा नाडी की पहचान हो। मध्यमा नाड़ी की पहचान प्रत्याहार योग-विधि द्वारा रात और दिन में उदय होने वाले 11 लक्षणों की सिद्धि के बाद ही संभव होती है। प्रत्याहार द्वारा 11 लक्षणों का साक्षात्कार कर लेने पर समाधि योग द्वारा वे दृढ़ता को प्राप्त होते हैं। इस प्रकार षडंग योग का क्रम नियत है। षडंग योग को स्पष्ट करते हुए कालचक्र में कहा गया है—

प्रत्याहारो दशानां विषयविषयिणामप्रवृत्तिः शरीरे
प्रज्ञा तर्को विचारो रतिरचलसुखं ध्यानमप्येकचित्तम्।
प्राणायामो द्विमार्गस्खलनमपि भवेन्मध्यमे प्राणवेशो
बिन्दौ प्राणप्रवेशो ह्युभयगतिहतो धारणा चैकचित्तम्॥

चण्डाल्यालोकनं यद् भवति खलु तनौ चाम्बरेऽनुस्मृतिः स्यात्
प्रज्ञोपायात्मकेनाक्षरणसुखवशाज् ज्ञानबिम्बे समाधिः।
एतन्मृद्वादिभेदैस्त्रिविधमपि भवेत् साधनं विश्वभर्तु-
स्तिस्रो मुद्रास्त्रिमात्रास्त्रिविधगतिवशात् कर्मसंकल्पदिव्याः॥ ( 4.116-117 )

## षडङ्ग योग का विशेष परिचय

यहाँ तक हमने षडंग योग विधि का संक्षिप्त विवेचन किया है। अब एक-एक कर उनका विशेष परिचय दिया जा रहा है—

### 1. प्रत्याहार

इसे अर्थ, स्वरूप, साधनाविधि और फल नामक चार भागों में विभक्त कर सकते हैं। पृथग्जनों के चक्षु आदि विज्ञान अपने-अपने इन्द्रिय द्वारों से रूप, गन्ध, रस आदि विषयों में प्रवृत्त होते हैं, जैसे कि मधुमक्खी फूलों के रसों का अनुभव करती है। प्रत्याहार का प्रति शब्द सामान्य 11 अर्थों में प्रयुक्त होता है, किन्तु यहाँ निषेधार्थक है। आहार त्यागार्थक शब्द है। सामान्य पाँच इन्द्रियों को पाँच विषयों से सम्बन्ध विच्छेद कर, अर्थात् विज्ञान में उनका संहार कर ज्ञानस्वभाव पाँच इन्द्रियों को पाँच प्रभास्वर-स्वभाव विषयों में प्रवेश कराना ही प्रत्याहार है। इसका अभिप्राय यह है कि सामान्य आभास का परित्याग कर ज्ञानाभास में स्थित होना ही प्रत्याहार है। गुह्यसमाज तन्त्र में कहा है—

दशानामिन्द्रियाणां स्ववृत्तिस्थानां तु सर्वतः।
प्रत्याहारमिति प्रोक्तमाहारप्रतिपत्तये॥ ( 18.141 )

वज्रपाणि ने चक्रसंवर की टीका में आकाशलक्षण भावना को ही प्रत्याहार की साधना बताया है—

निराभासस्य चित्तस्य स्थितिराकाशलक्षणा ।
आकाशभावनैवैषा शून्यताभावना मता ॥ इति ।

इसके अभ्यास से निर्विकल्प वायु को मध्यमा में संग्रह करने का सामर्थ्य आता है ।

**साधना विधि**

कालचक्र तन्त्र में "प्रत्याहारो जिनेन्द्रो भवति दशविधः" ( 4.115 ), "प्रत्याहारो दशानां विषयविषयिणामप्रवृत्तिः शरीरे" (4.116) और "प्रत्याहारेण योगी विषयविरहितोऽधिष्ठ्यते सर्वमन्त्रैः" ( 4.118 ) आदि वचनों द्वारा प्रत्याहार की साधना विधि बताई गई है । संक्षेप में विषय और विषयी के रूप-ग्रहण आदि के सम्बन्ध का विच्छेद कर चित्त को शून्यता में प्रवृत्त कराना ही प्रत्याहार की साधना है । यथा—

नापनेयमतः किञ्चित् प्रक्षेप्तव्यं न किञ्चन ।
द्रष्टव्यं भूततो भूतं भूतदर्शी विमुच्यते ॥
( अभिसमयालंकार 5.21 )

इस वचन के अनुसार अपनेय और प्रक्षेप्तव्य से रहित होकर चित्त में यथाभूत स्थित होना ही प्रत्याहार साधना है । अथवा जैसे व्यक्ति अपने ही रूप को आदर्श में देखता है, वैसे ही स्वचित्त रूपी आदर्श में इष्टदेव के रूप का ध्यान कर चित्त को बाह्य विषयों में प्रवृत्त होने से रोक कर स्थित होना प्रत्याहार की साधना है । उक्त दोनों स्थितियों में क्रमशः धूम आदि रात्रि के चार और दिन के ज्वाला आदि 6 लक्षण प्रकट होने लगते हैं । यथा कालचक्र में कहा है—

आकाशासक्तचित्तैरनिमिषनयनैर्वज्रमार्गं प्रविष्टैः
शून्याद्धूमो मरीचिः प्रकटविमलखद्योत एव प्रदीपः ।
ज्वालाचन्द्रार्कवज्राण्यपि परमकला दृश्यते बिन्दुकश्च
तन्मध्ये बुद्धबिम्बं विषयविरहितानेकसंभोगकायम् ॥ ( 5.115 )

यहाँ यह भी बताया गया है कि लक्षणों के मध्य प्रतिबिम्बित होने वाला संभोगकाय कोई बाहर की वस्तु नहीं है, अपि तु अपना ही चित्त है । यथा—

तस्यां सर्वज्ञबिम्बं पयसि रविरिवानाविलं विश्ववर्णं
सर्वाकारं स्वचित्तं विषयविरहितं नापरं चित्तमेव ॥ ( 5.116 )

शून्यता से धूम आदि लक्षणों के प्रकट होने के बाद गुरु के उपदेश के अनुसार देव-प्रतिबिम्ब की भावना की जाती है । इससे नाड़ी, चक्र और प्राणापान आदि दृढ़ हो जाते हैं तथा

अन्त में क्रमशः बोधिचित्त भी स्थिर हो जाता है और वह महासुख की प्राप्ति का कारण बन जाता है। कालचक्र में भी कहा है—

शून्ये धूमादिमार्गं गुरुनियमवशाद् भावयेद्बिम्बसीम्नो
नाडीचक्रेषु तस्मात् स्थिरमपि कुरुते प्राणमापानवायुम्।
पश्चादिन्दोर्निरोध ग्रह इव कुरुते बोधिचित्तस्य योगी
तस्माद्यत्किञ्चिदिष्टं कतिपयदिवसैः प्राप्यते जन्मनीह ॥ ( 2.108 )

**2. ध्यान**

आलम्बन में चित्त का स्थिर होना ही ध्यान है। ध्यान योग की आधारशिला है। इसके सुदृढ़ होने से अन्य आश्रित योग दृढ़ होते हैं। प्रभास्वर से आभासित लक्षणों में प्रज्ञा, कल्पना, विवर्त ( मीमांसा ), रति और सुखात्मक एकाग्रता ही ध्यान का स्वरूप है। गुह्यसमाजोत्तरतन्त्र में भी कहा है—

कल्पनं ध्यानमुच्येत तद्ध्यानं पञ्चधा भवेत्।
वितर्कं च विचारं च प्रीतिश्चैव सुखं तथा।
चित्तस्यैकाग्रता चैव पञ्चैते ध्यानसंग्रहाः ॥ ( 18.142-143 )

कालचक्र में भी कहा है—

प्रज्ञा तर्को विचारो रतिरचलसुखं ध्यानमप्येकचित्तम् ॥ ( 4.116 )

अर्थात् प्रभास्वर के 11 लक्षणों का चिन्तन प्रज्ञा है। कल्पना भावों को ग्रहण करती है, अर्थात् यहाँ भावसंज्ञक शून्य रूप लक्षण को जानना कल्पना है। शून्य स्वरूप के लक्षण के ज्ञान को मात्र चित्त द्वारा विचार करना नहीं, किन्तु उसका अनुभव करना, अर्थात् विषय-विषयी उभय विकल्पों से रहित निश्चयात्मक अनुभव करना ही वितर्क ( मीमांसा ) है। ध्यान से अनुप्राणित होने पर बाह्य शरीर और आभ्यन्तर चित्त में जो सुख अनुभव होता है, वह प्रथम रति ( प्रीति ) है। द्वितीय सुखात्मक स्वरूप चित्त ( अक्षर सुख ) ही सुख कहलाता है। इससे प्रस्रब्धि की भी प्राप्ति होती है। यहाँ कालचक्र के अनुसार "तन्मध्ये बुद्धबिम्बं विषयविरहितानेकसंभोगकायम्" ( 5.115) इससे समाधि के असामान्य लक्षण संभोगकाय का प्रादुर्भाव होने लगता है और पाँच अभिज्ञा आदि ज्ञानों की प्राप्ति होती है। कालचक्र में कहा है—

पञ्चाभिज्ञानलाभो भवति नरपते ध्यानयोगेन शुद्धः। ( 4.118 )

**3. प्राणायाम**

प्राण वायु का आयाम, निरोध करना या विस्तार करना ही प्राणायाम शब्द का अर्थ है। प्राण वायु को बाँधने से, उसकी गति को रोकने से अमृत आयु ( दीर्घ आयु ) की प्राप्ति होती है, साथ ही प्राणायाम से महासुख की प्राप्ति होती है। कालचक्र में कहा है—

नागाद्यान् साधयित्वा प्रवरसुरनरा योगिना साधनीया
धूमाद्यान् साधयित्वा मरणभयकरा मध्यमा साधनीया ।
प्राणाद्यान् साधयित्वा द्रवितशशधराद् बिन्दवः साधनीयाः
सत्सौख्यं साधयित्वा सहजजिनतनुः सर्वगा साधनीया ॥ ( 5.233 )

प्रत्याहार और समाधि के द्वारा शून्यतारूपी महामुद्रा का प्रतिभास होने के बाद प्राणायाम द्वारा मृत्यु को जीता जाता है और तब वज्रदेह की प्राप्ति होती है। वज्रदेह में क्रमशः तिलक पर अधिकार प्राप्त कर सहज सुख की प्राप्ति करना ही प्राणायाम का मुख्य प्रयोजन है। वज्रदेह एवं दीर्घ आयु की प्राप्ति किये बिना इसी जीवन में परम पद की प्राप्ति नहीं हो सकती, अतः पहले अपरिमित आयु को प्राप्त करना जरूरी होता है, जैसे कि कालचक्र में कहा गया है—

आदौ संरक्षणीया सकलजिनतनुर्मन्त्रिणा सिद्धिहेतोः
कायाभावेन सिद्धिर्न च परमसुखं प्राप्यते जन्मनीह ।
तस्मात् कायार्थहेतोः प्रतिदिनसमये भावयेन्नाडियोगं
काये सिद्धेऽन्यसिद्धिस्त्रिभुवननिलये किङ्करत्वं प्रयाति ॥ ( 2.107 )

काय के संरक्षण के लिये प्राणायाम करना जरूरी है। यह प्राण और अपान वायु को एकरस, एकीकृत करता है। कालचक्र में कहा है—

प्राणायामो द्विमार्गस्खलनमपि भवेन्मध्यमे प्राणवेशः। ( 4.116 )

वाम और दक्षिण, ललना और रसना का मार्ग मध्यमा मार्ग में विलीन हो जाता है। प्राणायाम की विधि को स्पष्ट करते हुए कालचक्र में कहा है—

घ्राणे रन्ध्रद्वयेन त्वपि पिहितमुखे बाह्यवातः समस्तः
प्राणेनाकृष्य वेगात् तडिदनलनिभो घट्टितोऽपानवायोः ।
कालेनाभ्यासयोगाद् व्रजति समरसं चन्द्रसूर्याग्निमध्ये
अन्नाद्यं क्षुत्पिपासामपहरति तनौ चामरत्वं ददाति ॥ ( 4.194 )

प्राणायाम की साधना को पंचक्रम में भी नागार्जुन ने समाजोत्तरतन्त्र[1], चतुर्देवीपरिपृच्छाव्याख्यातन्त्र, वज्रमाला आदि तन्त्रों से उद्धृत कर स्पष्ट किया है। हेवज्र और संवरोदयतन्त्र में भी प्राणायाम साधना पर प्रकाश डाला गया है। इन सभी ग्रन्थों का अभिप्राय यही है कि पंचप्रभामय ( पंचधातुमय ) वायु को 12 से 16 अंगुल के फासले से खींचते हुए नासिकाग्र[2] में स्थित करना

---

1. पञ्चज्ञानमयं श्वासं पञ्चभूतस्वभावकम् ।
निश्चार्य पिण्डरूपेण नासिकाग्रे तु कल्पयेत् ॥ ( गु. स. 18.146-147 )

2. नासिकाशब्देन नाभिहृत्कण्ठललाटोष्णीषकमलकर्णिकोच्यते । ( से० टी०, पृ० 32 )

चाहिये। नाभिक्षेत्र में श्वास के स्थित होने पर अपान वायु को बलपूर्वक ऊपर की ओर खींच कर प्राण-अपान को एक कर कुम्भक करना चाहिये। कुम्भक की स्थिति क्रमशः दीर्घ करने का प्रयास करना चाहिये। प्रश्वास एक साथ नहीं लेना चाहिये। थोड़ा छोड़ कर उसे तुरन्त बाँधना चाहिये। पूर्णरूप से प्रश्वास को छोड़ने से कुम्भक दीर्घकाल तक कभी भी ठहर नहीं सकता[1]। श्वास में ॐ, कुम्भक में हूँ और प्रश्वास में आः पर चित्त को केन्द्रित करना चाहिये। इसलिये ॐ हूँ आः ये प्राणायाम के अंग भी कहलाते हैं[2]। कहीं कहीं पर कुम्भक में आः, प्रश्वास में हूँ, श्वास में ॐ विहित हैं। महामायातन्त्र में प्रश्वास में ॐ, स्थिति में हूँ और श्वास में आः को चित्त में केन्द्रित करने का वर्णन मिलता है। प्राणायाम करने पर श्वास की गति क्रमशः सूक्ष्म से सूक्ष्मतर होती जाती है। श्वास-प्रश्वास के समय नाक पर हल्का कपड़ा या हाथ रखने से अपने आलम्बन में स्मृति बनी रहती है। यह बिना माला और मन्त्रोच्चार की जप-विधि भी कहलाती है। सामान्य अवस्था में भी श्वास को जोर से लेना चाहिये और प्रश्वास को धीमे। प्राणायाम की साधना की अवधि को स्पष्ट करते हुए कालचक्र में कहा है—

दृष्टे बिम्बे प्रकुर्यात् प्रतिदिनसमये प्राणवायोर्निरोधं
यावद्वै भ्राम्यमाणं स्वतनुपरिवृतं दृश्यते रश्मिचक्रम्।
षण्मासैः स्पर्शहीनं व्रजति समसुखं मार्गचित्तं यतीनां
रागारागान्तमाद्यं क्षणमपि च विभोर्वर्धते श्वाससंख्यम्॥ (5.117)

प्रत्याहार और समाधि के द्वारा देवरूप में प्रतिबिम्बित होने के पश्चात् प्राणायाम का अभ्यास तब तक करते रहना चाहिये, जब तक कि अपने शरीर के भीतर प्रभामय वायुचक्र घूमता हुआ न दिखाई दे। इसके अभ्यास से प्राणापान के मिलन से अग्नि उत्पन्न होती है और सम्पूर्ण शरीर में सूक्ष्म नाड़ियों का तथा उनमें संचारित होने वाली वायु और शुक्र-शोणित आदि का स्पष्ट दर्शन होने लगता है। इस प्रकार के आभास के प्रकट होने के पश्चात् 6 महीने तक प्राणायाम करते रहने से शुक्र का स्खलन बन्द हो जाता है। उसके बाद द्वीन्द्रिय आलिंगन के बिना भी योगी अक्षर महासुख मार्ग द्वारा शून्यता में प्रविष्ट हो सकता है। कालचक्र में कहा है—

या शक्तिर्नाभिमध्याद् व्रजति परपदं द्वादशान्तं कलान्तं
सा नाभौ संनिरुद्धा तडिदनलनिभा दण्डरूपोत्थिता च।
चक्राच्चक्रान्तरं वै मृदुललितगतिश्चालिता मध्यनाड्यां
यावच्चोष्णीषरन्ध्रे स्पृशति हठतया सूचिवद् बाह्यचर्म॥

---

1. Collected Works of Bu-ston, Vol. 3, p. 413.
2. ॐकारेण श्वासं हूँकारेण निरोधं आःकारेण निश्वासम्। (से० टी०, पृ० 38)

आपानं तत्र काले परमहठतया प्रेरयेदूर्ध्वमार्गे
उष्णीषं भेदयित्वा व्रजति वरपुरं वायुयुग्मे निरुद्धे।
एवं वज्रप्रबोधान्मनसि सविषयात् खेचरत्वं प्रयाति
पञ्चाभिज्ञास्वभावा भवति पुनरियं योगिनां विश्वमाता ॥ ( 4.196-197 )

शक्ति अर्थात् प्राणवायु पृथ्वी ( धातु ) के 12 अंगुल के फासले से, जल ( धातु ) के 13, अग्नि ( धातु ) के 14, वायु ( धातु ) के 15 और आकाश ( धातु ) के 16 अंगुल के फासले से हूँकारस्वरूप अपनी नासिका के माध्यम से ललना-रसना से बहकर प्राण-अपान के मध्यमा में प्रविष्ट हो जाने पर निर्मल विद्युत् सदृश बन जाती है और नाभिचक्र से क्रमशः हठयोग द्वारा ऊर्ध्व गति करते हुए सभी नाड़ी-ग्रन्थियों को भेदते हुए उष्णीष ( ब्रह्मरन्ध्र ) तक पहुँचती है। वहाँ से बाहर निकलने पर साधक परकाय में प्रवेश, खेचर आदि शुद्ध भूमियों में जाना जैसी सिद्धियों को प्राप्त कर सकता है। नड़पाद के षड्योग में इसको उत्क्रमण कहते हैं। ब्रह्मरन्ध्र तक पहुँचने के बाद साधक पुनः महासुख का स्राव कर अधोगति करता हुआ मणिचक्र के केन्द्र में आता है। कालचक्र में कहा है—

वातैः संघट्टमानैस्तडिदनलशिखा द्रावयेन्मूर्ध्नि चन्द्रं
यो यो बिन्दुर्द्रुतोऽस्माद् गलहृदयगतो नाभिगुह्ये निरुद्धः।
बिन्दोः स्पन्दद्रवं यत् कुलिशमणिगतं सन्निरुद्धं ध्वजाग्रे
प्रज्ञाज्ञानक्षणं तद् यदि ददति सुखं बिन्दुमालाच्युतेन ॥
तस्मान्निःस्पन्दसौख्यं क्षणमिह सहजं धर्मधातुर्ददाति। ( 5.75–76 )

ऊर्ध्व और अधोगति की इस विधि को अन्य ग्रन्थों में चार आनन्दों और चार क्षणों की संज्ञा दी जाती है। ब्रह्मरन्ध्र से प्राण वायु को बाहर निकाल देने पर साधक मृत्यु को भी प्राप्त कर सकता है, अतः उसकी अधोगति और ऊर्ध्व गति का निरन्तर अभ्यास करते रहना चाहिये। यही मातृतन्त्र में चण्डाली की साधनाविधि भी है। कालचक्र में कहा है—

प्राणायामः समन्तात् समसुखफलदो मस्तके यावदिष्ट-
स्तस्मादूर्ध्वं ह्यनिष्टो मरणभयकरः स्कन्धनिर्णाशहेतुः।
उष्णीषं भेदयित्वा परमसुखपदे यो व्रजन् वै नियोज्यः
स्कन्धाभावेऽपि योगी विशति समसुखं किन्तु लोकेऽप्रसिद्धिः ॥ ( 4.121 )

मुद्रा के सेवन द्वारा भी यह साधना की जा सकती है, इस विषय में भी वहीं कहा गया है—

मध्ये प्राणप्रवेशः सरविशशिगतेर्बन्धनं सव्यवामे
चित्तं मुद्राप्रसङ्गे परमसुखगतं वज्रसंबोधनं च।
पद्मे वज्रध्वनिर्वा स्वकरसलिलजोल्लालनं सौख्यहेतो-
र्बीजात्यागः ससौख्यो मरणभयहरः श्रीगुरोर्वक्त्रमेतत् ॥ ( 5.121 )

प्राणायाम के सिद्ध होने पर साधक बोधिसत्त्वों द्वारा पूज्य होगा, बुद्धों द्वारा व्याकरणित होगा, महाप्रसिद्धि को प्राप्त होगा। यहाँ बोधिसत्त्व पद का नीतार्थ इन्द्रियाँ है, अर्थात् देव चक्षु, देव कर्ण आदि को उसे सिद्धि होगी। कालचक्र में इस विषय में भी कहा गया है—

तस्मान्निस्पन्दसौख्यं क्षणमिह सहजं धर्मधातुर्ददाति
प्राणेनाकृष्य सर्वान् रसगतिषु गतान् क्लेशमारान् निहत्य।
ऋद्धिं सर्वज्ञभूमिं त्रिभुवनगुरुतां योगिनां जन्मनीह
मृत्युं मार्गप्रविष्टो व्रजति यदि तदा तद्ग्रहादन्यजात्या ॥ ( 5.76 )

**4. धारणा**

यद्यपि धारणा शब्द ग्राह्य और ग्राहक दोनों अर्थों में प्रयुक्त होता है, किन्तु यहाँ धारणा का अभिप्राय प्राण वायु को तिलक बोधिचित्त में स्थित करना है। सामान्य पाँच या छः नाड़ी-चक्रों में वाम-दक्षिण और ऊपर-नीचे बहने वाली वायु को मध्यमा नाड़ी में स्थित तिलक में विलय करना धारणा नामक योगांग है। वस्तुतः विशेष अभ्यास द्वारा ललाट ( ऊर्णा ) चक्र में स्थित तिलक में प्राण को स्थित करना ही प्रमुख धारणा है। इस सन्दर्भ में सेकोद्देशटीका में गुह्यसमाज तन्त्र से निम्नलिखित श्लोक उद्धृत किया गया है—

स्वमन्त्रं हृदये ध्यात्वा प्राणं बिन्दुगतं न्यसेत्।
निरुद्धं सेन्द्रियं रत्नं धारयेद् धारणं स्मृतम् ॥
( से० टी० पृ० 30; गु० स० 18.148 )

इस श्लोक की व्याख्या करते हुए नडपाद कहते हैं—"एवं मानसत्राणभूतत्वात् स्वमन्त्रं प्राणं हृदये कर्णिकातः कर्णिकामध्ये ध्यात्वा बिन्दुगतं बिन्दुस्थानं ललाटं तत्र न्यसेन्निरोधयेत्। निरुद्धं सेन्द्रियं रत्नं धारयेद् गमनागमनरहितं कुर्याद्धारणं स्मृतं धारणाङ्गमुक्तम्" ( से० टी० पृ० 33 )।

अर्थात् प्राणापान के नाभिचक्र में एकरस ( संमिश्रण ) न होने तक हृदय आदि अन्य अन्य चक्रों में कुम्भक की भावना संभव नहीं होती, अतः प्राणायाम द्वारा नाभिक्षेत्र में प्राणापान के मिलन से उत्पन्न होने वाले बाह्य, आभ्यन्तर और गुह्य लक्षणों के आविर्भाव होने के पश्चात् ही धारणा की साधना करनी चाहिये, अन्यथा नहीं। प्राणायाम के द्वारा क्रमशः नाभिचक्र, हृदयचक्र, कण्ठचक्र आदि में वायु को गमनागमनरहित करने के पश्चात् ललाट मध्य में स्थित तिलक में उसका विलय करना ही धारणा है[1]। कालचक्र में भी कहा है—

कृत्वा पर्यङ्कबन्धं विकसितवदनोऽन्योन्यदन्तं स्पृशेन्न
आकृष्टो बाह्यवातस्तदमृतसहितो नाभिमध्ये प्रविष्टः।
सन्तापं क्षुत्पिपासां हरति वरतनौ संनिरुद्धो विषं च
श्वेतो बिन्दुर्ललाटे स्वरपरिकरितो मुञ्चमानोऽमृतं वा ॥ ( 4.193 )

1. धारणा प्राणस्य ललाट एकचित्तं नाम। ( से० टी०, पृ० 36 )

## 5. अनुस्मृति

प्रत्याहारांग के द्वारा भावित शून्य रूप ( इष्टदेव कालचक्र ) को ध्यानांग द्वारा दृढ़ किया जाता है। प्राणायाम के द्वारा नाड़ी, वायु, तिलक को नियन्त्रित कर धारणा द्वारा तिलक को मध्यमा में स्थिर किया जाता है। प्रत्याहार और ध्यान द्वारा दृढ़ीकृत शून्य रूप ( स्वकाय ) को आकाशवत् कर उसकी अनुस्मृति करना ही अनुस्मृति नामक योगांग है। गुह्यसमाजोत्तर तन्त्र में कहा है—

विभाव्य यदनुस्मृत्या तदाकारं तु संस्फरेत्।
अनुस्मृतिरिति ज्ञेया प्रतिभासोऽत्र जायते ॥ ( 18.152 )

सेकोद्देशटीका में भी इसी मत को स्पष्ट करते हुए कहा है कि प्रत्याहार और ध्यान द्वारा स्थिरीकृत त्रिधातुप्रतिभासात्मक ( शून्य रूप ) संवृति सत्य का संस्फरण करना, अर्थात् उसको समस्त नभ ( आकाश ) में व्याप्त करना ही अनुस्मृति है[1]। बुस्तोन ने अनुस्मृति के लक्षण को स्पष्ट करते हुए कहा है कि धारणा की साधना के बल से नाभिक्षेत्र में चण्डाली को प्रज्वलित कर चण्डाली के स्वभाव ( विषय ) में प्रतिबिम्बसदृश निर्विकल्प त्रिधातुकात्मक स्व-इष्टदेव (कालचक्र) में स्थित होना ही अनुस्मृति है। कालचक्र तन्त्र में कहा है—

चण्डाल्यालोकनं यद्भवति खलु तनौ चाम्बरेऽनुस्मृतिः स्यात्। ( 4.117 )

साधक की इन्द्रियों को शक्ति के अनुसार मृद्विन्द्रिय, मध्येन्द्रिय और तीक्ष्णेन्द्रिय ( = अधिमात्रप्रज्ञ) ऐसे तीन भेद हैं। सुमेरु के कणसदृश अनन्त महामुद्राओं को साथ समाहित करने की क्षमता वाला तीक्ष्णेन्द्रिय, ज्ञानात्मक महामुद्रा के साथ अपने को समाहित करने वाला मध्यम और कर्ममुद्रा के साथ समाहित करने वाला साधक मृदु या अधम है। कालचक्र में कहा है—

एतन्मृद्वादिभेदैस्त्रिविधमपि भवेत् साधनं विश्वभर्तु-
स्तिस्रो मुद्रास्त्रिमात्रास्त्रिविधगतिवशात् कर्मसंकल्पदिव्याः ॥ ( 4.117 )

अनुस्मृति की साधना के स्थल को स्पष्ट करते हुए कालचक्र में कहा है—

एता मुद्राश्चतस्रोऽक्षरसुखफलदा योगिना भावनीयाः
सर्वस्मिन् सर्वकालं सुरतरतिगतैर्लोकमार्गप्रयुक्तैः।
ग्रामारण्यश्मशानेऽशुचिशुचिनिलये वेश्मदेवालये च
वर्णावर्णाभिचारैस्तनुबलसुखदैरन्नपानादिभोगैः ॥ ( 5.74 )

सामान्यतः जैसे प्रत्याहारांग द्वारा कायवज्र की साधना होती है, ध्यानांग द्वारा उस पर दृढ़ता की प्राप्ति होती है, प्राणायाम से वायु पर नियन्त्रण प्राप्त कर वाग्वज्र की साधना की जाती है

1. प्रत्याहारध्यानाङ्गाभ्यां यद्विभाव्य स्थिरीकृतं त्रैधातुकप्रतिभासात्मकं संवृतिसत्यमनुस्मृत्या तदाकारं तु संस्फरेत्....। तत्रेत्यनुस्मृत्यङ्गं जायते। ( से० टी०, पृ० 33 )

और धारणा द्वारा उस पर दृढ़ता प्राप्त की जाती है, वैसे ही अनुस्मृति द्वारा चित्तवज्र की साधना होती है और समाधि से उस पर दृढ़ता प्राप्त कर परम पद की प्राप्ति की जाती है।

कालचक्र में पितृतन्त्र एवं मातृतन्त्र से भिन्न उष्णीष, कण्ठ, हृदय और नाभिचक्र में चार अलग-अलग बिन्दुओं का अस्तित्व स्वीकारा गया है। ये बिन्दु जाग्रत् आदि विभिन्न चार अवस्थाओं में वायु से स्पन्दित होकर नाना प्रकार की भ्रान्तियों को उत्पन्न करते हैं। जैसे कि जाग्रत् अवस्था में ऊर्ध्व भाग के सभी वायु उष्णीष चक्र में और अधो भाग के सम्पूर्ण वायु नाभिचक्र में संगृहीत होते हैं और ये विभिन्न आभासमात्र और भ्रान्ति आभास को उत्पन्न करते हैं, स्वप्न की अवस्था में सभी ऊर्ध्व वायु कण्ठचक्र में तथा अधोभाग के सभी वायु गुह्येन्द्रिय में संगृहीत होकर शब्द और वाक् की भ्रान्ति को उत्पन्न करते हैं, सुषुप्ति में ऊर्ध्व भाग के सभी वायु हृदयचक्र में और अधोभाग के सभी वायु मणिचक्र में जमा होकर निर्विकल्प और अस्पष्ट ज्ञान को उत्पन्न करते हैं, पुरुष-स्त्री की समापत्ति अवस्था में ऊर्ध्व भाग के सभी वायु नाभिचक्र में तथा अधोभाग के सभी वायु गुह्येन्द्रिय के अग्र भाग में एकत्रित होकर सुख की अनुभूति और स्राव को उत्पन्न करते हैं। इनकी परिशुद्धि से ही आभासमात्र, शब्दमात्र, निर्विकल्पमात्र और सुखानुभूतियों का विस्तार कर क्रमशः काय, वाक्, चित्त और ज्ञानवज्र की प्राप्ति की जाती है। अनुस्मृति की साधना कर्ममुद्रा, ज्ञानमुद्रा और महामुद्रा के साथ समाहित होकर चण्डाली योग द्वारा की जाती है।

वायु के मध्यमा नाड़ी में प्रवेश से चण्डाली प्रज्वलित होती है। तीन प्रकार का साधक अपने सामर्थ्य के अनुसार मुद्रा के साथ समाहित होता है तथा प्रत्याहार और ध्यान द्वारा भावित इष्टदेव की अनुस्मृति करता हुआ उसे महासुख से अभिन्न स्थापित कर ध्यान लगाता है। चार चक्रों में जब क्रमशः तिलक स्थित होता है, तो आनन्द, परमानन्द, विरमानन्द और और सहजानन्द अक्षर सुख की प्राप्ति होती है। तीन प्रकार के साधकों द्वारा अपनी क्षमता के अनुसार अक्षरसुख की प्राप्ति करना ही अनुस्मृति की साधना-विधि कहलाती है। उत्तम साधक स्वप्रज्ञात्रिधातुकात्मक महामुद्रा के साथ समाहित हो कर अनुस्मृति की भावना करता है। कालचक्र में कहा है—

न ध्यानं मन्त्रजापः करणमपि महामण्डलान्यासनानि
होमो मन्त्रप्रतिष्ठा रजसि जिनकुलावाहनं प्रेषणं च।
मुद्रासिद्धिं ददाति प्रवरविभुसुखं स्त्रीप्रसङ्गं विहाय
तस्मात् तद्भावनीयं प्रतिदिनसमये योगिना मोक्षहेतोः॥

मूर्च्छां निद्रां प्रविष्टं भवति नरपते निःस्वभावं स्वचित्तं
जाग्रायां सस्वभावं प्रकटयति न तत् प्राणिनां मोक्षमार्गम्।
भावाभावैश्च भिन्नं न हि समसुखदं योगिनां चित्तवज्रं
खप्रज्ञालिङ्गितं यत् सहजसुखगतं मोक्षदं तत् स्वचित्तम्॥ ( 4.227-228 )

सभी प्रकार के कृत्रिम उपायों का परित्याग कर सहज सुखस्वरूप चित्तात्मक इष्टदेव को त्रिधातुकायात्मक प्रज्ञा से आलिंगित कर चार आनन्दों का अनुभव करना उत्तम साधक की साधनाविधि है। मध्येन्द्रिय साधक अपनी कालचक्र युगनद्ध देव के रूप में भावना करता है और ज्ञानमय पितृ-मातृ उभय के ललाट पर चन्द्रमा के ऊपर श्वेत 'ॐ', कण्ठ में सूर्य के ऊपर रक्त 'आः', चित्त में राहु के ऊपर कृष्ण 'हूँ' वर्ण, नाभि में अग्नि पर पीत 'हो' वर्ण, गुह्येन्द्रिय में ज्ञान के ऊपर नील 'स्वा' वर्ण तथा शीर्ष पर आकाश के ऊपर श्याम 'हा' वर्ण का न्यास करता है। मातृदेव का 'आः' अक्षर से पद्म, जिसमें 'हूँ' परिणत होकर वज्र से अलंकृत है; स्वपितृदेव का 'हूँ' अक्षर से परिणत वज्र, जो 'आः' से उद्भूत पद्म से लक्षित है, अर्थात् समापत्ति रूप में स्थित है, ऐसी भावना कर क्रमशः चार आनन्दों का अनुभव करता है। इसे ध्यानमुद्रा योग भी कहते हैं। यही मध्येन्द्रिय साधक की अनुस्मृति साधना-विधि है। यहाँ साधक मात्र चण्डाली योग द्वारा चार आनन्दों का साक्षात्कार कर, महासुख का अनुभव कर, दृढ़ता प्राप्त करने में असमर्थ है, अतः उसे कर्ममुद्रा का सेवन करना पड़ता है। कालचक्र में कहा है—

सेव्यादौ कर्ममुद्रा जिनसहजसुखस्यास्य वृद्धयर्थहेतो .... ( 5.73 )
मध्ये प्राणप्रवेशः सरविशशिगतेर्बन्धनं सव्यवामे
चित्तं मुद्राप्रसङ्गे परमसुखगतं वज्रसम्बोधनं च।
पद्मे वज्रध्वनिर्वा स्वकरसलिलजोल्लालनं सौख्यहेतो-
र्बीजात्यागः ससौख्यो मरणभयहरः श्रीगुरोर्वक्त्रमेतत् ॥ ( 5.121 )

अतः यह साधक कर्ममुद्रा का सेवन कर वायु को मध्यमा मार्ग में बांध कर पुनः मुद्रायोग द्वारा आनन्दों की अनुभूति प्राप्त करता है। शुक्र को स्रवित कर शिर से ललाट तक पहुँचाना आनन्द है, ललाट से कण्ठ और हृदय तक पहुँचाना परमानन्द है, वहाँ से गुह्येन्द्रिय तक पहुँचाना विरमानन्द है और उसके बाद वहाँ से वज्रमणि के अग्र तक पहुँचाना सहजानन्द है। उन-उन स्थानों पर शुक्र की गति को रोकना ही महासुख की प्राप्ति, अर्थात् चित्तवज्र की प्राप्ति की साधना है।

## 6. समाधि

सम में स्थिति एवं सम का धारण ही समाधि है। ग्राह्य-ग्राहक रहित विषय-विषयी का अभिन्न स्वभाव में स्थित होना ही समाधि का अर्थ है। विषय शून्यता और विषयी महासुख है। समाधि की भावना का प्रयोजन महासुख का विस्तार करना तथा विपाक काय को धर्मधातु में परिशुद्ध कर विषय-विषयी अद्वयज्ञान काय की प्राप्ति करना है। प्रज्ञा महासुख और सर्वाकार-वरोपेत ज्ञान को द्वैताभासरहित युगनद्ध की अनुभूति ही समाधि का स्वरूप है[1]। गुह्यसमाजोत्तर तन्त्र में कहा है—

---

1. ततः समाधिर्नामेष्टदेवतानुरागाद् यदक्षरसुखप्राप्तिस्तस्यामेकीकरणं चित्तस्य। ग्राह्यग्राहकरहितं चित्तं समाध्यङ्गमुच्यते तथागतैः। ( से० टी०, पृ० 39 )।

प्रज्ञोपायसमापत्त्या सर्वभावान् समासतः।
संहृत्य पिण्डयोगेन बिम्बमध्ये विभावनम् ॥
झटितिज्ञाननिष्पत्तिः समाधिरिति संज्ञितः।
( 18.153-154 )

अनुस्मृति द्वारा साक्षात्कृत अक्षर सुख का विस्तार एवं दृढ़ता की प्राप्ति की साधना ही समाधि है, अतः अनुस्मृति के साधकों के तीन भेदों की तरह समाधि के भी तीन भेद होते हैं। साधक कर्ममुद्रा, ज्ञानमुद्रा और महामुद्रा के साथ समापत्ति में स्थित होकर अनुस्मृति योग से साक्षात्कार किये अक्षर सुख का विस्तार प्राप्त करता है। जैसे जैसे अक्षर-सुख पर दृढता प्राप्त होती है और उसका विस्तार प्राप्त होता जाता है, वैसे-वैसे सूक्ष्म विकल्पों का क्षय होता जाता है और अन्त में साधक अद्वयभाव को प्राप्त कर लेता है। यह अशुद्ध तिलक का क्षय करता है और विपाक काय को परिशुद्ध कर इसी शरीर को इष्टदेव कालचक्र ( ज्ञानकाय ) में परिवर्तित कर लेता है। यही समाधि एवं षडंग योग का परिणाम ( फल ) है। समाधि के भी अनुस्मृति सदृश तीन ही भेद हैं। यहाँ भी कर्ममुद्रा का सेवन कर, ज्ञानमुद्रा का सेवन कर और महामुद्रा में समाहित होकर साधना की जाती है। अनुस्मृति द्वारा जिस महासुख की प्राप्ति साधक करता है, उसमें समाधियोग द्वारा दृढ़ता प्राप्त की जाती है। कर्ममुद्रा के सेवन द्वारा समाधि की साधना को स्पष्ट करते हुए कालचक्र में कहा गया है—

वर्षार्धं श्वेतकुष्ठं हरति वरतनौ मन्त्रिणां किं तदन्यत्
प्रज्ञासङ्गे स्वचित्तं स्खलितमपि सदा प्राणवायोर्निरोधात्।
सप्तत्यब्दां जरां वै हरति सपलितां च द्विवर्षप्रपूर्णे
मुद्रासिद्धिस्तदूर्ध्वं भवति कतिदिनैर्मार्गचित्तप्रसङ्गात् ॥ ( 2.115 )

ज्ञानमुद्रा के सेवन करने की साधना को स्पष्ट करते हुए साधना पटल में कहा है—

मुद्रा मायानुरूपा मनसि च गगने रूपवद् दर्पणे च
त्रैलोक्यं भासयन्ती तडिदनलनिभानेकरश्मीन् स्फुरन्ती।
बाह्ये देहेष्वभिन्ना विषयविरहिता भासमात्राम्बरस्था
चित्तं चेतोमयालिङ्गयति च जगतोऽनेकरूपस्य सैका ॥ ( 4.198 )

महामुद्रा के साथ समाहित होकर की गई साधना विधि को भी वहीं स्पष्ट किया गया है—

त्यक्त्वेमां कर्ममुद्रां सकलुषहृदयां कल्पितां ज्ञानमुद्रां
सम्यक्सम्बोधिहेतोर्जिनवरजननीं भावयेद् दिव्यमुद्राम्।
निर्लेपां निर्विकारां खसमहततमां व्यापिनीं योगगम्यां
कूटस्थां ज्ञानतेजां भवकलुषहरां कालचक्रानुविद्धाम् ॥ ( 4.199 )

समाधि अंग की साधना-विधि अनुस्मृति के सदृश ही है। इसकी विशेषता यह है कि यहां अनुस्मृति अंग द्वारा परिज्ञात युगनद्ध तत्त्व पर दृढता प्राप्त करनी होती है। गुह्यसमाज में कहा है—

समाधिवसितामात्रे निरावरणवान् भवेत्। ( 18.157 )

इस प्रकार यहां षडंग योग का वर्णन प्रधानतः बुस्तोन[1] प्रतिपादित षडंग योग की विधि के आधार पर किया गया है। इस योगविधि के समर्थन में कालचक्रतन्त्र, समाजोत्तर-तन्त्र और सेकोद्देशटीका को सर्वत्र प्रमाण के रूप में उद्धृत किया गया है॥

**सन्दर्भ ग्रन्थ सूची**

1. Banerjee, Biswanath ( Ed. ). *Śrīkālacakratantrarāja*, The Asiatic Society, Calcutta, 1985.
2. Bhattacharya, Benoytosh ( Ed. ). *Guhyasamājatantra*, Oriental Institute, Baroda, 1967.
3. Carelli, M. E. ( Ed. ). *Naḍapādaviracitā Sekoddeśaṭīkā*, Gaekwad's Oriental Series. No. XC, Oriental Institute, Baroda, 1941.
4. Lokesh Chandra. Collected Works of Bu-ston, Delhi, 1965.
5. Tripathi, Ram Shankar ( Ed. ). *Abhisamayālaṁkāravivṛti Sphuṭārthā*, Central Institute of Higher Tibetan Studies, Sarnath, Varanasi, 1977.
6. **चक्रसंवरतन्त्र टीका** ( लघुतन्त्र टीका ). हस्तलेख, राष्ट्रीय अभिलेखालय, काठमांडू, नेपाल, लगत सं० 5/109, पत्र संख्या-51, लिपि-देवनागरी।
7. **ज्ञेयकोश** ( शेस्-ब्य-कुन्-ख्यब्-म्ज़ोद् ). मि-रिगस् द्पे-स्क्रुन्-खङ्, 1982.

1. Collected Works of Bu-ston, Vol. 3, p. 361-480.

# རྩོམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

དཔལ་རང་བྱུང་གི་བསྟོད་པ། ༡–༣

བསྟོད་པ་འདི་ནི་སློབ་དཔོན་འཇིག་རྟེན་མགོན་པོ་ (ཛགནྣཱཐཔཱུཛཔཱད་ཀྲྀ་ཡ) མཆོག་གི་སྐུ་སྐྱེར་དཔེ་མཛོད་ནས་རྙེད་པའི་པར་དུ་མ་གྲོན་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བདུས་····· ནས་ལེན་ཡིན་པས་འདི་ཡི་བོད་འགྱུར་མ་རྙེད།

དཔལ་ལྡན་རྗེ་བཙུན་མཆོག་གི་བསྟོད་པ། ༢–༤

བསྟོད་པ་འདི་སྐུ་ཞབས་རྣམ་རྒྱལ་རྒྱལ་པོ་རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་ (ཀླཱིཛཡརྒཛབཛྷཙྲ) རྒྱ་ལག་བྲིས་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བདུས་ནས་ལེན་པ་ཡིན། འདི་ཡི་བོད་འགྱུར་མ་རྙེད།

ཆོས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ༤–༡༨

དུས་དེབ་འདིའི་ནང་གཞུག་གསལ་གསུང་རབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད།

༡ ཀྱེ་རྡོར་གྱི་འཁྲུལ་བ་སྤོང་བ་ཞེས་བྱ་བའི་སྒྲུབ་པའི་ཐབས། རིན་ཆེན་འབྱུང་གནས་ཞི་བ།

༢ དཔའ་བོ་གཅིག་པུ་གྲུབ་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་ཆེན་པོ།

༣ དགྱེས་པ་རྡོ་རྗེའི་དཀའ་འགྲེལ་ (རིན་པོ་ཆེའི་ཕྲེང་བ)། དཔལ་པདྨ་མགོན་པོ།

༤ ཡང་དག་སྦྱོར་བྱུང་རྒྱུད་ཀྱི་འགྲེལ་པ་ (རབ་བྱེད་དོན་གྱི་ངེས་པ)།

༥ མཚན་སྔགས་ཀྱི་དོན་དུ་རྣམ་པར་ལྟ་བ་ (མཚན་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པའི་རྒྱ་ཆེར··· འགྲེལ་པ)། སྒེག་པའི་རྡོ་རྗེ།

༦ བདུད་རྩིའི་ཐིགས་པ་ (མཚན་ཡང་དག་པར་བརྗོད་པའི་མདོར་བཤད)། སློབ་དཔོན་ཉི་མའི་དཔལ་ཡེ་ཤེས།

༥ བདུད་རྩིའི་ཐིགས་པ་གསལ་བའི་རྣམ་བཅིང་། པཎྜིད་སློབ་དཔོན་རྣམ་བྱུང་བླ་བ།

༦ དབང་མདོར་བསྡུས་པའི་ཚོ་ག དཔལ་ངག་དབང་གྲགས་པ།

ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་གི་ངོ་སྤྲོད། ༡༧–༤༤

༡ རྒྱུད་གསང་བ་འདུས་པ། བོད་ཡིག་དུམ་བུ།

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ཏུ༔ དུས་རབ་རྣམས་སུ་ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད་ཉུ་རྒྱུར་དུས་རབ་བཅོ་ལྔ་པ་ནས་འགོ་བརྗོད་གསར་པ་ཞིག་འགོ་འཛུགས་བྱས་ཡོད་… པ་དེ་དང་འབྲེལ་བར་འདིར་བོད་ཀྱི་ཆོས་བརྒྱུད་ཁག་གི་མཁས་དབང་རྣམས་ཀྱིས་ལྷུགས་… རྩོམ་གནང་བའི་རྒྱུད་གསང་བ་འདུས་པ་དང་འབྲེལ་བའི་གཞུང་ཁག་གི་ངེས་སྟོན་བྱས་ཡོད།

གསུང་རབ་ལྔའི་ནང་གསལ་བའི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ། ༤༥–༥༠

གོང་གསལ་འགོ་བརྗོད་འོག་གསང་འདུས་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྱོགས་བསྡུས་དང་། སྤྱོད་པའི་སྒྲུའི་མཛོད་ཀྱི་འགྲེལ་པ། ཡེ་ཤེས་གྲུབ་པ། དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ཡང་དག་པར་གྲུབ་པའི་འགྲེལ་པ་དང་། དོ་ཧ་མཛོད་ཀྱི་འགྲེལ་པ་བཅས་སུ་རྟེན་པའི་གསུང་རབ་དང་གསུང་རབ་མཛད་པ་པོ། དེ་བཞིན་བཞེད་པ་འདྲ་མིན་ལ་སོགས་པའི་མཚན་སྣ་ཚོགས་ཐོག་ནས་གསལ་བའི་གསུང་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཏེ་དཔེར་བརྗོད་ཀྱི་ཁུངས་ངེས་སྟོན་དང་བཅས་དེ་དག་གི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ་བཀོད་ཡོད།

ཡིག་འབྲུ་ཡིག་གཟུགས་དང་རྒྱུད་གཞུང་། ༥༡–༥༦

བྲིས་རྩོམ་འདིའི་མཁས་དབང་རྩོམ་པ་པོ་འི་བཞེད་པ་ལྟར་ན། ཐོག་མར་རྒྱུད་ནི་བྱ་བའི་བདག་ཉིད་ཅན་ཡིན། རྒྱུད་ཀྱི་བསྟན་བཅོས་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་སྒྲུབ་ཐབས་ཚོ་གའི་འཕེལ་རིམ་ནི་ཕྱི་རབས་ཅན་ཡིན་པ་དེ་རང་དུ་རྒྱ་གར་གྱི་ཡིག་གཟུགས་ཁག་གི……

འབྱུང་རབས་ཀུང་གབ་ཡོད། འདིར་ཡིག་གཟུགས་ཁག་གི་ཐབས་ཚུལ་ངའོའི་རང་བཞིན་སྐོར་འཆད་ཅིང་འདི་དག་ལས་ཡུལ་གང་དུ་ཐབས་ཚུལ་གང་གི་འཕེལ་རིམ་ཐོག་མར…… བྱུང་ཚུལ་སྐོར་གསལ་ཞུ་བྱས་འདུག རྒྱ་གར་དུ་ཚངས་པའི་ཡིག་གཟུགས་ཀྱི་འཕེལ་རིམ་སྐོར་གསལ་སྟོན་ཐད་འདིར་མདོ་རྒྱ་ཆེར་རོལ་པ་ལ་སོགས་པའི་གསུང་རབ་ཁག་ཚད་ལྡང་གིས་རྒྱ་གར་དུ་ཡོངས་ཁྱབ་བྱུང་བའི་ཡིག་གཟུགས་ཁག་སྣ་ཚོགས་གོང་གསལ་རྣམ་པར་དབྱེ་བ་བཞིའི་ཁོངས་འདུས་སམ་མ་འདུས་འདིའི་སྐོར་ཡང་ཚད་ལྡན་གྱི་རྣམ་དཔྱད་བྱས་འདུག

མཁས་དབང་ངག་གི་དབང་ཕྱུག་གྲགས་པ་མཆོག་དང་ཁོང་གི་གསུང་རྩོམ་ཁག ༧༧–༨༦

མཁས་དབང་ངག་གི་དབང་ཕྱུག་གྲགས་པ་མཆོག་ནི་ཕྲི་ཀྲམ་ཤི་ལའི་གཙུག་ལག་ཁང་ཆེན་པོའི་སྒོ་བསྲུང་པཎྜིཏ་ཡོངས་གྲགས་ཆེ་བ་དྲུག་གི་ནང་ནས་གཅིག་ཡིན། བྲིས་རྩོམ་འདིའི་ནང་སློབ་དཔོན་མཆོག་གི་སྐུ་ཚེ་དང་འབྲེལ་བའི་གནས་ཚུལ་རྟེན་སོན་བྱུང་བ… ཁག་ལ་དཔྱད་བསྡུར་གྱིས་ཁོང་གི་ཕྱག་བྲིས་མའི་ཚུལ་དུ་རྟེན་པའི་ལེགས་སྦྱར་གྱི་གསུང་རབ་བཞི་སྟེ། དེ་ཁོ་ན་ཉིད་རིན་པོ་ཆེའི་སྣང་བ་དང་དེའི་བཤད་པ། འདུས་པའི་དབང་བསྐུར་བ་མདོར་བསྡུས་པ་དང་། འཆི་བ་བསླུ་བ་སྒྲོལ་མ་དཀར་མོ་འི་སྒྲུབ་ཐབས་བཅས་ཀྱི་སྐོར་ལ་དཔྱད་བསྡུར་བྱས་ཡོད།

ཆོས་ཀུན་བདུས་ཀྱི་ལྟ་བའི་བསམ་ཚུལ། (༢) ༨༧–༡༠༢

དུས་རབ་བཅོ་ལྔ་པའི་ནང་འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དགེ་སློང་སྣང་བའི་སེ་ཏྲེས…… མཛད་པའི་ཆོས་ཀུན་བདུས་ནང་གསལ་བའི་ཀུན་སྤྱོད་སྣ་ཚོགས་སྐོར་ལ་རྣམ་དཔྱད་བྱས… ཡོད།། སྐབས་འདིར་གསུང་རབ་མཛད་པོ་འི་གཟིགས་སྣང་དང་གསུང་རབ་འདི་སྤྱི་ཚོགས་ལ་དགོས་མཁོ་ཇི་ཡོད་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། གསུང་རབ་འདིའི་ནང་ངེས་ལེགས་

དང་མཉམ་མངོན་མཐོ འི་ཕྱོགས་ཀྱི་ལམ་གྱིའང་རྣམ་བཤད་ཡོངས་སུ་ཚང་བར་བྱས་འདུག་པ་དེས་ན་འདི་ནི་སྤྱི་ཚོགས་ཀྱི་སྟོབས་མེད་བགྲེས་སོང་པོ་མོ་རྣམས་དང་ནང་པ་མ་ཡིན་…… པའི་ཆོས་ལུགས་གཞན་གྱི་རྗེས་འཇུག་རྣམས་ཀྱི་ཆེད་དུའང་ཕན་ཐོགས་ཅན་ཡིན།

ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། ༡༠༣–༡༢༣

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་རབས་བཅོ་ལྔ་པའི་ནང་གལ་ཆེའི་ལག་བྲིས་མ…… གསུང་རབ་ ༡༠༨ ཡི་གནས་ཚུལ་བཀོད་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ལག་བྲིས་མ…… གཞན་ ༦༣ གྱི་གནས་ཚུལ་འཁོད་ཡོད་པ་དག་ལས་རྙེད་པའི་གསུང་རབ་འགའ་ཞིག… གི་བོད་འགྱུར་གྱི་གནས་ཚུལ་རྩོམ་ཡིག་གཟུགས་སུ་བཀོད་ཡོད།

གཏུམ་མོ་འི་རྣལ་འབྱོར་གྱི་སྒྲུབ་ཐབས་ནང་སྔོན་འགྲོ་འི་སྒྲུབ་ཐབས། ༡༢༨–༡༣༦

དུས་རབས་བདུན་པའི་ནང་ན་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་དང་པོ་གཏུམ་མོ་འི་སྐོར་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་ཞུས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་གཏུམ་མོ་འི་སྒྲུབ་ཐབས་ཀྱི་སྒྲུབ་ཐབས་སྔ་མ་ལྔའི་རྣམ་བཤད་བྱས་ཡོད། མདོར་བསྡུས་ན་སྒྲུབ་ཐབས་འདིར་དོན་འབྲས་སྨིན་པ་འབྱུང་རྒྱུར་སྒྲུབ་པ་པོ་ཡུན་རིང་ཙམ་སྒྲུབ་ལ་གཞོལ་དགོས། ཐོག་མར་ནམ་ཟ་ཉུང་ཉུང་བཞེས་དགོས་ཤིང་སྐུ་གཟུགས་ལ་དྲོད་སྣེབ་ཕྱིར་མེ་བསྟེན་མི་རིགས། དེ་བཞིན་སྒྲུབ་པ་པོ་ཚངས་སྤྱོད་ལ་གནས་དགོས། ཅིའི་ཕྱིར་ཞེ་ན་རྣལ་འབྱོར་གྱི་ཐབས་ཚུལ་འདི་ལས་བསྐྱེད་པའི་ (ལང་ཚོའི) ཤུགས་དང་གཏུམ་མོ་འི་རྩལ་ཐོན་པ་གཉིས་ལ་འབྲེལ་བ་དམ་ཟབ་ཡོད་པ་ཡིན། བྱང་སེམས་ཉམས་ན་གཏུམ་མོ་འི་ཡོན་ཏན་གྱི་རྩ་བ་ཆད་པས་བྱང་སེམས་བསྲུང་བ་ལ་འབད་རྩོལ་ཆེ་བར་བྱ་དགོས། རང་གི་སེམས་ནང་ལངས་པའི་ཆགས་པ་དེ་མིའི་དྲི་བཅས་ཀྱི་ལུས་ལ་བརྟེན་ནས་བྱུང་བ་ཡིན་པར་བསམས་དེ་ལས་ལྡང་དགོས།

སྒྲུབ་པ་པོ་འི་ལུས་ཀྱི་ནང་ཐབས་ཚུལ་འདི་ཡིས་ལུས་དང་སེམས་འབྱུང་གི…… ཤུགས་ལེགས་པར་སྐྱེ་བ་ན་སྒྲུབ་པ་པོ་འི་ནང་རང་བཞིན་གྱིས་སེམས་འབྱུང་ལུས་ཀྱི་གཏུམ་

མོ་ ( ནུས་པ་ ) རྣམ་པར་རྒྱས་ཐུབ། དེའི་ལུས་ཀྱི་ཡན་ལག་ཕྲ་མོ་ཐམས་ཅད་ཀྱང་གཏུམ་མོ་འི་དྲོད་ཀྱིས་ཡོངས་སུ་ཁྱབ་པར་གྱུར་པ་དེ་ཡི་ཤུགས་ཀྱིས་ནང་དུ་ཤིན་ཏུ་སྐྱང་བ་ལས་དཀའ་ཚེགས་ཆུང་ངུས་གྲོལ་ཐུབ་པའི་བཟོད་སྟན་སྐྱེ་ཡོང་།

གཉིས་མེད་རྒྱུད་ཀྱི་བརྗོད་བྱ་དང་སྒྲུབ་ཐབས། ༡༣༠–༡༤༨

དུས་དེབ་བཅུ་བཞི་པའི་ནང་བླ་མེད་རྒྱུད་ཀྱི་ཕ་རྒྱུད་མ་རྒྱུད་དང་གཉིས་མེད་རྒྱུད་ཀྱི་དབྱེ་བའི་སྐོར་ངེས་རྟོག་རྒྱས་པར་བྱས་ནས་བསྐྱེད་རིམ་གྱི་སྐོར་ལ་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།། སྐབས་འདིར་གཉིས་མེད་རྒྱུད་ཀྱི་བརྗོད་བྱ་དང་རྫོགས་རིམ་ཡན་ལག་དྲུག་གི་སྐོར་གསལ་བཤད་རྒྱས་པར་ཞུས་ཡོད།

# ABSTRACT OF ARTICLES

*Svayambhū-Stotram* 1–2

This *Stotra* is one of the unpublished *Stotras* in the private collection of the late Prof. Jagannath Upadhyaya. The Tibetan translation of this *Stotra* could not be traced.

*Śrībuddhabhaṭṭāraka-Stotram* 3-4

This *Stotra* is copied from the manuscript containing a collection of *Stotras* in the possession of Shri. Vijayaraj Vajracharya. It's Tibetan translation could not be traced.

*Introduction to Rare Buddhist Texts* 5–18

In the present Volume, the following works have been introduced—

1. *Hevajrasya bhramaharaṁ nāma sādhanam* by Śrī-Ratnākara-Śāntipāda
2. *Siddhaikavīra-mahātantrarāja*
3. *Hevajrapañjikā* ( *Ratnāvalī* ) by Śrī-Kamalanātha
4. *Sampuṭodbhavatantra-ṭīkā* ( *prakaraṇārthanirṇaya* )
5. *Nāmamantrārthāvalokinī* ( *Nāmasaṅgīti-ṭīkā* ) by Acārya Vilāsavajra
6. *Amṛtakaṇikā* ( *Nāmasaṅgīti-ṭippaṇī* ) by Acārya Raviśrijñāna
7. *Amṛtakaṇikoddyotanibandha* by Paṇḍitācārya-Vibhūticandra
8. *Saṁkṣiptābhiṣekavidhi* by Śrī-Vāgīśvarakirti.

*Introduction to the Buddhist Tantric Literature* 19–44

1. *Guhyasamāja-tantra* ( Tibetan Sources )

A new series of articles, under the title mentioned above, had been introduced in Vol. XV of *Dhīḥ*, with a view to providing source material on the Buddhist Tantric literature. In continuation of the same, the present article surveys the works pertaining to the *Guhyasamāja Cycle*, available in all Tibetan sects.

*Five Texts : An Index to the hemistichs of citations* 45–70

Under this title is being published an index to the hemistichs of the verses that have been quoted in the following five texts :

*Guhyasamayasādhanasaṁgraha*, *Caryāgītikoṣaṭīkā*, *Jñānasiddhi*, *Tattvasaṁsiddhiṭīkā* and *Dohākoṣaṭīkā*.

In these texts, the verses have been quoted with the names of the authors or the titles of works or just by mentioning an opinion ( *mata* ) or another opinion

(*matāntara*) etc. An attempt is made in this article to trace the citations to their original sources. However, some of the citations could not be found in those respective works. In these texts, some verses are quoted merely with the expressions, such as 'says ( the author )' ( *āha* ), 'and thus says ( the author )' ( *tathā cāha* ), '( it ) is said' ( *uktam* ), 'and ( it ) is said' ( *coktam* ) etc. Such citations as these have also been incorporated in the present index.

*Varṇalipi and Tantraśāstra* 71-76

In the present article, the learned author opines that initially the Tantra consisted in the acts ( *kriyā* ). The scientific method of practising the Tantra evolved in the later age. In this evolution lies the history of the Indian scripts. While describing the four varieties of scripts, it has been made clear which script developed in which country. The author throws light on the evolution of the *Brāhmī* script in India and, on the basis of the evidence from the works such as the *Lalitavistara* and so on, and expresses his opinion whether the various Indian scripts could be included in those four varieties.

*Mahāpaṇḍita Vāgīśvarakīrti and His Works* 77-84

Mahāpaṇḍita Vāgīśvarakīrti was one of the six famous *dvārapaṇḍitas* of the *Vikramaśilā* monastery. While sifting the data on his life, the author reviews the contents of the four works composed by Vāgīśvarakīrti, available in the form of manuscripts, namely,

(i) *Tattvaratnāvaloka*, (ii) *Tattvaratnāvalokaṭīkā*, (iii) *Saṁkṣiptābhiṣekasāmāsikā* and (iv) *mṛtyuvañcanasitatārāsādhana*.

*Dharmasamuccaya : A Survey–III* 85-102

In the 2nd article in this series, published in Vol. XV of *Dhīḥ*, the author had discussed various aspects of the conduct described in the *Dharmasamuccaya* of Bhikṣu Avalokitasiṁha. In this article, the author throws light on the views of Avalokitasiṁha and the social relevance of his work. Since this work elaborates, along with the way to liberation, also the way to the worldy success, it is useful equally for the non-buddhist members of the society, ranging from the child to the senior citizen, men and women as well.

*The source Material of Rare Texts* 103-123

Under this title, the information about 104 important manuscripts had been given in Vol. XV of *Dhīḥ*. In the present Volume, 83 more manuscripts have been introduced; the Tibetan translations of some of the works have been mentioned in the roman transliteration.

*The Five Preliminary Practices in the Caṇḍālī Yoga-sādhanā* 124–138

In Vol. XII of *Dhīḥ*, a brief outline of the first of the six constituents of the *Caṇḍālī Sādhanā* of Nāropā ( =Naḍapāda ) was presented. In the present Volume, the five subsequent practices are being described. In this *Sādhanā*, the practitioner has to perform the practice for a long time, in order to achieve perfection. In the initial stage, he is supposed to wear the minimum clothes and refrain from enjoying heat to warm his body. He has to maintain, celibacy, for the ( virile ) power resulting from this Yogic practice has a close relation with the dexterity to be maintained in respect of the *Caṇḍālī*. The discharge of semen is a disastrous assault to the *Caṇḍālī Yoga*. Therefore, the practitioner has to make every endeavour to maintain celibacy and has to be detached from the passion germinated in the mind, by means of meditating on the impure body of the human being.

As a result of this practice, there is produced enormous physical and mental strength in the practitioner and the *Caṇḍālī* ( energy ), having a mental form, develops in him. Each and every atom of his body is charged with the extreme heat of the Caṇḍālī; due to which he gains utmost endurance and can easily overcome extreme cold.

*Advaya Tantra : Their Contents and Practice* 139–154

In Vol. XIV of *Dhīḥ*, the author had described in detail the three classes of the *Anuttaratantras*, namely, the *Pitṛtantra*, the *Mātṛtantra* and the *Advayatantra* and had thrown light on the process of the meditation of the stage of generation ( *utpattikrama* ). Here, he outlines the contents of the *Advayatantras* and explains the sixfold process of the stage of completion ( *niṣpannakrama* ).

•